समझ पाते हैं, साधारण प्राणी नहीं समझ सकते। इसलिये शान्तिसे बैठकर सुननेमें ही सच्चा कल्याण है।

३—यदि कोई ऐसी जातिमें हैं, जिनको शास्त्र-मर्यादानुसार अधिकार नहीं है, उनको इस पवित्र ग्रन्थका स्वयं अध्ययन नहीं करना चाहिये। शास्त्रमर्यादाका भङ्ग करना बड़ा दोष है। जिन घरोंमें मुर्दे पशुओंको चीरा-फाड़ा जाता है, उनकी खाल उतारी जाती है, घर दुर्गन्धसे भरा रहता है तथा जहाँ अपवित्र गंदी चीजें रहती हैं, वहाँ शिवपुराणको रखकर उसका तिरस्कार करना उचित नहीं। ऐसी अवस्थामें भगवान् शिवके पवित्र नामकी रटन लगाकर तथा शिवपुराणकी आज्ञाका अनुसरण करके जीवनको पवित्र करना चाहिये।

४—रजस्वला माता-बहनोंको भी पवित्र शिवपुराणके हाथ नहीं लगाना चाहिये। जूते पहने शिवपुराण नहीं पढ़ना चाहिये। जूठे हाथोंमें लेकर नहीं पढ़ना चाहिये। पढ़ते समय भूलकर भी थूक लगाकर पृष्ठ नहीं बदलने चाहिये। बीड़ी-सिगरेटका धुआँ उड़ाते नहीं पढ़ना चाहिये। पवित्र शिवपुराणको पैरोंकी ओर कभी नहीं रखना चाहिये। अश्रद्धालु अनधिकारीको कभी नहीं सुनाना चाहिये। विश्वासपूर्ण हृदयवाले सनातनधर्मी विद्वान् ब्राह्मणके द्वारा शिवपुराण सुननेसे बड़ा लाभ हो सकता है।

५—शिवपुराणको शुद्ध पवित्र वस्त्रमें लपेटकर शुद्ध पवित्र स्थानपर रखना चाहिये। इसे बाजारोंमें रद्दीमें बेचना महाघोर पाप मानना चाहिये। शिवपुराणमें जो कुछ लिखा है उसे अक्षर-अक्षर सत्य मानना चाहिये। समझमें न आये तो भी शङ्का नहीं करनी चाहिये।

बोलो सनातनधर्मकी जय!

## कालिदासोक्त कुमारसम्भवगत भगवान् शिवजीका विलक्षण स्वरूप*

( लेखक—पं० श्रीरामनिवासजी शर्मा )

भिक्षुकोऽपि सकलेप्सितदाता
प्रेतभूमिनिलयोऽपि पवित्रः।
भूतमित्रमपि योऽभयसत्र-
स्तं विचित्रचरितं शिवमीडे॥

असाधारण महात्मा एवं हिंदू-देवताओंके व्यक्तित्व, रूप तथा आनुषङ्गिक सभी बातें प्रायः आधुनिक लोगोंकी दृष्टिमें घृणित, विकृत तथा अरुचिकर प्रतीत होने लगी हैं। चतुर्भुज विष्णु और चतुर्मुख ब्रह्मा भी इसके अपवाद नहीं हैं। षण्मुख कार्तिकेय तो और भी आगे बढ़ जाते हैं, किंतु त्रैलोक्यवन्द्य नटनागर त्रिभंगी श्रीकृष्ण तथा प्रथम-पूज्य गणेश भी इसके अपवाद नहीं हैं। परंतु आशुतोष शिवजी तो तथाकथित रूपमालामें शिरोमणि ही हैं। उनका तो रूप और शृङ्गार, आवासस्थान एवं भोजन आदि सभी कुछ अद्भुत और विचित्र हैं। अतएव उनको समझना-समझाना असम्भव नहीं तो दुःसम्भव अवश्य है। यही कारण है कि युगोंके बाद इस क्षण भी हम उन्हें अच्छी तरह नहीं समझ पा रहे हैं। प्राचीन मनीषी, साधक विद्वान् और ग्रन्थकार भी उनके विषयमें 'यह इतना और ऐसा ही है'—यों नहीं कह सके। महिमाका पार न पा सके। सच है किसी भी लोकातीत तत्त्व-वस्तुको तत्त्वतः समझ सकना कठिन ही है।†

* यह शास्त्रोक्त बात है कि ऋषिकल्प महापुरुष ही वास्तविक कवि हो सकता है और वही मन्त्रद्रष्टा ऋषिकी तरह आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक व्यक्तित्वको हृदयके नेत्रोंसे पूर्णतः देख सकता है। हमारे महाकवि कालिदास भी ऋषिकल्प व्यक्ति थे। यही कारण है कि वे शिवजीके विभिन्न गुण तथा सदाशिवके व्यक्तित्वको ठीक तरह समझ सके तथा चित्रित भी कर सके। वह भी समन्वय-सामञ्जस्यपूर्ण। यह स्मरण रखना चाहिये कि कालिदासकी रचनाका आधार 'महा-शिवपुराण' ही है।

† अलोकसामान्यमचिन्त्यहेतुकं द्विषन्ति मन्दाश्चरितं महात्मनाम्॥ (कुमारसम्भव)

यहाँ कालिदासके मतसे शिवजीके व्यक्तित्वके स्वीकृत और वास्तविक दो प्रकार प्रतीत हो रहे हैं—

| स्वीकृत ( लीलावेश ) | वास्तविक |
|---|---|
| ( क ) दारिद्र्य | ( क ) सर्वसम्पत्तियोंके कारण |
| ( ख ) श्मशानाश्रित | ( ख ) त्रैलोक्याधिपति |
| ( ग ) भयंकराकृति | ( ग ) शिव, परम सुन्दर |

शिवजीका स्वीकृत रूप देखनेमें अमाङ्गलिक है, मङ्गलमय नहीं, ऐसा क्यों? कालिदासके मतसे इसका सदुत्तर यह है—

विपत्तियोंके प्रतीकारको चाहनेवाला एवं ऐश्वर्यको चाहनेवाला मङ्गलका सेवन करता है, किंतु अपनी रक्षा करनेमें समर्थ, अभिलाषासे रहित, आत्मतुष्ट तथा भोग-निरपेक्ष शिवजीको इन मङ्गलोंसे क्या प्रयोजन जो तृष्णासे अन्तःकरणकी वृत्तिको दूषित करनेवाले हैं? एतद्विषयक कालिदासके अपने शब्द इस प्रकार हैं—

**अकिंचनः सन् प्रभवः स सम्पदां**
**त्रिलोकनाथः पितृसद्मगोचरः।**
**स भीमरूपः शिव इत्युदीर्यते**
**न सन्ति याथार्थ्यविदः पिनाकिनः॥**
**विपत्प्रतीकारपरेण मङ्गलं**
**निषेव्यते भूतिसमुत्सुकेन वा।**
**जगच्छरण्यस्य निराशिषः सतः**
**किमेभिराशोपहतात्मवृत्तिभिः॥**

( कुमारसम्भव )

यहाँ यह भी द्रष्टव्य है कि शिवजीका कल्पनातीत सौन्दर्य-धन-व्यक्तित्व इससे भी कहीं ऊँचा है। तभी तो पार्वती शिवजीको वरण करनेके लिये आत्म-सौन्दर्यको तपस्याके द्वारा समधिक सुन्दर और सफल बनानेके प्रयत्नमें लगीं—

**इयेष सा कर्तुमवन्ध्यरूपतां**
**समाधिमास्थाय तपोभिरात्मनः।**
**अवाप्यते वा कथमन्यथा द्वयं**
**तथाविधं प्रेम पतिश्च तादृशः॥**

( कुमारसम्भव )

यह भी सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र सत्य है कि हिंदू सांस्कृतिक दृष्टिकोणसे वर्णाश्रम-धर्म लोकालोकसमुद्धारक है, किंतु उसमें शिवजीका अद्भुत व्यक्तित्व जनव्यक्तित्व-समुन्नायक, मानवता-धन तथा विश्वसमाज-प्राण ही नहीं, प्रत्युत आधुनिक विश्ववादके लिये चुनौती-स्वरूप भी है।

प्रकृति-रहस्य-मर्मज्ञ, सौन्दर्य-विज्ञानके आचार्य एवं व्यक्तित्वके अनोखे पारखी महाकवि कालिदासद्वारा वर्णित शिवजीका विरुद्ध-धर्माश्रित एवं हृदयस्पर्शी व्यक्तित्व झाँकी लेने और आरती उतारनेकी वस्तु है। ईश्वर करे शिवजीकी यह झाँकी मानव-मात्रके मन-मन्दिरमें विराजमान होकर 'कल्याण' के द्वारा विश्वकल्याणकारी सिद्ध हो।*



**शिव शिव हर हर जपत जग मन वाणी सौं नित्य।**
**लहत नित्य आनन्द सो भव-दुख मिटत अनित्य॥**
**दुर्लभ हर-पद-रति परम शिवस्वरूपको ज्ञान।**
**पावत सो नर सहज ही शुद्धहृदय मतिमान॥**



* शिवपुराणमें भगवान् शिवके रौद्र और सौम्य—भयंकर और मनोहर दोनों ही स्वरूपोंका विशद वर्णन है। उदाहरणके लिये पार्वती-शिव-विवाह-प्रसङ्ग देखिये। रौद्ररूपको देखकर पार्वतीकी माता अत्यन्त भयभीत और निराश हो जाती हैं एवं वही शिवके मधुर मनोहर स्वरूप-सौन्दर्यको देखकर फूली नहीं समातीं।

# अमोघशिवकवचम्

## अमोघ शिवकवच

यह अमोघ शिवकवच परम गुह्य, अत्यन्त आदरणीय, सब पापोंको दूर करनेवाला, सारे अमङ्गलोंको, विघ्न-बाधाओं-को हरनेवाला, परम पवित्र, जयप्रद और सम्पूर्ण विपत्तियों-का नाशक माना गया है। यह परम हितकारी है और सब भयोंको दूर करता है। इसके प्रभावसे क्षीणायु, मृत्युके समीप पहुँचा हुआ महान् रोगी मनुष्य भी शीघ्र नीरोगताको प्राप्त करता है और उसकी दीर्घायु हो जाती है। अर्थाभावसे पीड़ित मनुष्यकी सारी दरिद्रता दूर हो जाती है और उसको सुख-वैभवकी प्राप्ति होती है। पापी महापातकसे छूट जाता है और इसका भक्ति-श्रद्धापूर्वक धारण करनेवाला निष्काम पुरुष देहान्तके बाद दुर्लभ मोक्षपदको प्राप्त होता है।

महर्षि ऋषभने इसका उपदेश करके एक संकटग्रस्त राजाको दुःखमुक्त किया था। यह कवच श्रीस्कन्द-पुराणके ब्रह्मोत्तरखण्डमें है।

पहले विनियोग छोड़कर ऋष्यादिन्यास, करन्यास और हृदयादि-अङ्गन्यास करके भगवान् शंकरका ध्यान करे। तदनन्तर कवचका पाठ करे।

**अस्य श्रीशिवकवचस्तोत्रमन्त्रस्य ब्रह्मा ऋषिः, अनुष्टुप् छन्दः, श्रीसदाशिवरुद्रो देवता, ह्रीं शक्तिः, वं कीलकम्, श्रीं ह्रीं क्लीं बीजम्, सदा-शिवप्रीत्यर्थे शिवकवचस्तोत्रजपे विनियोगः।**

### ऋष्यादिन्यासः

ॐ ब्रह्मऋषये नमः शिरसि।
अनुष्टुप्छन्दसे नमः मुखे।
श्रीसदाशिवरुद्रदेवतायै नमः हृदि।
ह्रीं शक्तये नमः पादयोः।
वं कीलकाय नमः नाभौ।
श्रीं ह्रीं क्लीं इति बीजाय नमः गुह्ये।
विनियोगाय नमः सर्वाङ्गे।

### अथ करन्यासः

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ ह्रीं रां सर्वशक्तिधाम्ने ईशानात्मने अङ्गुष्ठाभ्यां नमः।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ नं रीं नित्यतृप्तिधाम्ने तत्पुरुषात्मने तर्जनीभ्यां स्वाहा।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ मं रूं अनादिशक्तिधाम्ने अघोरात्मने मध्यमाभ्यां वषट्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ शिं रैं स्वतन्त्रशक्तिधाम्ने वामदेवात्मने अनामिकाभ्यां हुम्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ वां रौं अलुप्तशक्तिधाम्ने सद्योजातात्मने कनिष्ठिकाभ्यां वौषट्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ यं रः अनादिशक्तिधाम्ने सर्वात्मने करतलकरपृष्ठाभ्यां फट्।

### हृदयाद्यङ्गन्यासः

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ ह्रीं रां सर्वशक्तिधाम्ने ईशानात्मने हृदयाय नमः।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ नं रीं नित्यतृप्तिधाम्ने तत्पुरुषात्मने शिरसे स्वाहा।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ मं रूं अनादिशक्तिधाम्ने अघोरात्मने शिखायै वषट्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ शिं रैं स्वतन्त्रशक्तिधाम्ने वामदेवात्मने कवचाय हुम्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ वां रौं अलुप्तशक्तिधाम्ने सद्योजातात्मने नेत्रत्रयाय वौषट्।

ॐ नमो भगवते ज्वलज्ज्वालामालिने ॐ यं रः अनादिशक्तिधाम्ने सर्वात्मने अस्त्राय फट्।

## अथ ध्यानम्

वज्रदंष्ट्रं त्रिनयनं कालकण्ठमरिंदमम् ।
सहस्रकरमत्युग्रं वन्दे शम्भुमुमापतिम् ॥

जिनकी दाढ़ें वज्रके समान हैं, जो तीन नेत्र धारण करते हैं, जिनके कण्ठमें हालाहल-पानका नील चिह्न सुशोभित होता है, जो शत्रुभाव रखनेवालोंका दमन करते हैं, जिनके सहस्रों कर ( हाथ अथवा किरणें ) हैं तथा जो अभक्तोंके लिये अत्यन्त उग्र हैं, उन उमापति शम्भुको मैं प्रणाम करता हूँ ।

ऋषभ उवाच

अथापरं सर्वपुराणगुह्यं निःशेषपापौघहरं पवित्रम् ।
जयप्रदं सर्वविपद्विमोचनं वक्ष्यामि शैवं कवचं हिताय ते ॥
नमस्कृत्य महादेवं विश्वव्यापिनमीश्वरम् । वक्ष्ये शिवमयं वर्म सर्वरक्षाकरं नृणाम् ॥ १ ॥
शुचौ देशे समासीनो यथावत्कल्पितासनः । जितेन्द्रियो जितप्राणश्चिन्तयेच्छिवमव्ययम् ॥ २ ॥
हृत्पुण्डरीकान्तरसंनिविष्टं स्वतेजसा व्याप्तनभोऽवकाशम् ।
अतीन्द्रियं सूक्ष्ममनन्तमाद्यं ध्यायेत्परानन्दमयं महेशम् ॥ ३ ॥
ध्यानावधूताखिलकर्मबन्धश्चिरं चिदानन्दनिमग्नचेताः ।
षडक्षरन्याससमाहितात्मा शैवेन कुर्यात्कवचेन रक्षाम् ॥ ४ ॥

ऋषभजी कहते हैं—जो सम्पूर्ण पुराणोंमें गोपनीय कहा गया है, समस्त पापोंको हर लेनेवाला है, पवित्र, जयदायक तथा सम्पूर्ण विपत्तियोंसे छुटकारा दिलानेवाला है, उस उत्तम शिवकवचका मैं तुम्हारे हितके लिये उपदेश करूँगा । मैं विश्वव्यापी ईश्वर महादेवजीको नमस्कार करके मनुष्योंकी सब प्रकारसे रक्षा करनेवाले इस शिवस्वरूप कवचका वर्णन करता हूँ ॥ १ ॥ पवित्र स्थानमें यथायोग्य आसन बिछाकर बैठे । इन्द्रियोंको अपने वशमें करके प्राणायामपूर्वक अविनाशी भगवान् शिवका चिन्तन करे ॥ २ ॥ 'परमानन्दमय भगवान् महेश्वर हृदय-कमलके भीतरकी कर्णिकामें विराजमान हैं । उन्होंने अपने तेजसे आकाशमण्डलको व्याप्त कर रक्खा है । वे इन्द्रियातीत, सूक्ष्म, अनन्त एवं सबके आदिकरण हैं ।' इस तरह उनका चिन्तन करे ॥ ३ ॥ इस प्रकार ध्यानके द्वारा समस्त कर्मबन्धनका नाश करके चिदानन्दमय भगवान् सदाशिवमें अपने चित्तको चिरकालतक लगाये रहे । फिर षडक्षरन्यासके द्वारा अपने मनको एकाग्र करके मनुष्य निम्नाङ्कित शिवकवचके द्वारा अपनी रक्षा करे ॥ ४ ॥

मां पातु देवोऽखिलदेवतात्मा संसारकूपे पतितं गभीरे ।
तन्नाम दिव्यं वरमन्त्रमूलं धुनोतु मे सर्वमघं हृदिस्थम् ॥ ५ ॥
सर्वत्र मां रक्षतु विश्वमूर्तिर्ज्योतिर्मयानन्दघनश्चिदात्मा ।
अणोरणीयानुरुशक्तिरेकः स ईश्वरः पातु भयादशेषात् ॥ ६ ॥
यो भूस्वरूपेण बिभर्ति विश्वं पायात्स भूमेर्गिरिशोऽष्टमूर्तिः ।
योऽपां स्वरूपेण नृणां करोति संजीवनं सोऽवतु मां जलेभ्यः ॥ ७ ॥
कल्पावसाने भुवनानि दग्ध्वा सर्वाणि यो नृत्यति भूरिलीलः ।
स कालरुद्रोऽवतु मां दवाग्नेर्वात्यादिभीतेरखिलाच्च तापात् ॥ ८ ॥
प्रदीप्तविद्युत्कनकावभासो विद्यावराभीतिकुठारपाणिः ।
चतुर्मुखस्तत्पुरुषस्त्रिनेत्रः प्राच्यां स्थितं रक्षतु मामजस्रम् ॥ ९ ॥
कुठारवेदाङ्कुशपाशशूलकपालढक्काक्षगुणान् दधानः ।
चतुर्मुखो नीलरुचिस्त्रिनेत्रः पायादघोरो दिशि दक्षिणस्याम् ॥ १० ॥

कुन्देन्दुशङ्खस्फटिकावभासो वेदाक्षमालावरदाभयाङ्कः ।
त्र्यक्षश्चतुर्वक्त्र उरुप्रभावः सद्योऽधिजातोऽवतु मां प्रतीच्याम् ॥ ११ ॥
वराक्षमालाभयटङ्कहस्तः सरोजकिञ्जल्कसमानवर्णः ।
त्रिलोचनश्चारुचतुर्मुखो मां पायादुदीच्यां दिशि वामदेवः ॥ १२ ॥
वेदाभयेष्टाङ्कुशटङ्कपाशकपालढक्काक्षकशूलपाणिः ।
सितद्युतिः पञ्चमुखोऽवतान्मामीशान ऊर्ध्वं परमप्रकाशः ॥ १३ ॥
मूर्द्धानमव्यान्मम चन्द्रमौलिर्भालं ममाव्यादथ भालनेत्रः ।
नेत्रे ममाव्याद् भगनेत्रहारी नासां सदा रक्षतु विश्वनाथः ॥ १४ ॥
पायाच्छ्रुती मे श्रुतिगीतकीर्तिः कपोलमव्यात् सततं कपाली ।
वक्त्रं सदा रक्षतु पञ्चवक्त्रो जिह्वां सदा रक्षतु वेदजिह्वः ॥ १५ ॥
कण्ठं गिरीशोऽवतु नीलकण्ठः पाणिद्वयं पातु पिनाकपाणिः ।
दोर्मूलमव्यान्मम धर्मबाहुर्वक्षःस्थलं दक्षमखान्तकोऽव्यात् ॥ १६ ॥
ममोदरं पातु गिरीन्द्रधन्वा मध्यं ममाव्यान्मदनान्तकारी ।
हेरम्बतातो मम पातु नाभिं पायात्कटी धूर्जटिरीश्वरो मे ॥ १७ ॥
ऊरुद्वयं पातु कुबेरमित्रो जानुद्वयं मे जगदीश्वरोऽव्यात् ।
जङ्घायुगं पुंगवकेतुरव्यात् पादौ ममाव्यात्सुरवन्द्यपादः ॥ १८ ॥
महेश्वरः पातु दिनादियामे मां मध्ययामेऽवतु वामदेवः ।
त्रियम्बकः पातु तृतीययामे वृषध्वजः पातु दिनान्त्ययामे ॥ १९ ॥
पायान्निशादौ शशिशेखरो मां गङ्गाधरो रक्षतु मां निशीथे ।
गौरीपतिः पातु निशावसाने मृत्युंजयो रक्षतु सर्वकालम् ॥ २० ॥
अन्तःस्थितं रक्षतु शंकरो मां स्थाणुः सदा पातु बहिःस्थितं माम् ।
तदन्तरे पातु पतिः पशूनां सदाशिवो रक्षतु मां समन्तात् ॥ २१ ॥
तिष्ठन्तमव्याद्भुवनैकनाथः पायाद् व्रजन्तं प्रमथाधिनाथः ।
वेदान्तवेद्योऽवतु मां निषण्णं मामव्ययः पातु शिवः शयानम् ॥ २२ ॥
मार्गेषु मां रक्षतु नीलकण्ठः शैलादिदुर्गेषु पुरत्रयारिः ।
अरण्यवासादिमहाप्रवासे पायान्मृगव्याध उदारशक्तिः ॥ २३ ॥
कल्पान्तकाटोपपटुप्रकोपः स्फुटाट्टहासोच्चलिताण्डकोशः ।
घोरारिसेनार्णवदुर्निवारमहाभयाद् रक्षतु वीरभद्रः ॥ २४ ॥
पत्त्यश्वमातङ्गघटावरूथसहस्रलक्षायुतकोटिभीषणम् ।
अक्षौहिणीनां शतमाततायिनां छिन्द्यान्मृडो घोरकुठारधारया ॥ २५ ॥
निहन्तु दस्यून् प्रलयानलार्चिर्ज्वलत्त्रिशूलं त्रिपुरान्तकस्य ।
शार्दूलसिंहर्क्षवृकादिहिंस्रान् संत्रासयत्वीशधनुः पिनाकम् ॥ २६ ॥
दुःस्वप्नदुश्शकुनदुर्गतिदौर्मनस्यदुर्भिक्षदुर्व्यसनदुस्सहदुर्यशांसि ।
उत्पाततापविषभीतिमसद्ग्रहार्तिव्याधींश्च नाशयतु मे जगतामधीशः ॥ २७ ॥

'सर्वदेवमय महादेवजी गहरे संसार-कूपमें गिरे हुए मुझ असहायकी रक्षा करें । उनका दिव्य नाम जो उनके श्रेष्ठ मन्त्रका मूल है, मेरे हृदयस्थित समस्त पापोंका नाश करे ॥ १ ॥ सम्पूर्ण विश्व जिनकी मूर्ति है, जो ज्योतिर्मय आनन्दघनस्वरूप चिदात्मा हैं, वे भगवान् शिव मेरी सर्वत्र रक्षा करें । जो सूक्ष्मसे भी अत्यन्त सूक्ष्म हैं, महान्से

शक्तिसे सम्पन्न हैं, वे अद्वितीय 'ईश्वर' महादेवजी सम्पूर्ण भयोंसे मेरी रक्षा करें ॥ ६ ॥ जिन्होंने पृथ्वीरूपसे इस विश्वको धारण कर रक्खा है, वे अष्टमूर्ति 'गिरीश' पृथ्वीसे मेरी रक्षा करें । जो जलरूपसे जीवोंको जीवन-दान दे रहे हैं, वे 'शिव' जलसे मेरी रक्षा करें ॥ ७ ॥ जो विशद लीलाविहारी 'शिव' कल्पके अन्तमें समस्त भुवनोंको दग्ध करके (आनन्दसे) नृत्य करते हैं, वे 'कालरुद्र' भगवान् दावानलसे, आँधी-तूफानके भयसे और समस्त तापोंसे मेरी रक्षा करें ॥ ८ ॥ प्रदीप्त विद्युत् एवं स्वर्णके सदृश जिनकी कान्ति है; विद्या, वर, अभय (मुद्रा ) और कुठार जिनके कर-कमलोंमें सुशोभित हैं, जो चतुर्मुख और त्रिलोचन हैं, वे भगवान् 'तत्पुरुष' पूर्व दिशामें निरन्तर मेरी रक्षा करें ॥ ९ ॥ जिन्होंने अपने हाथोंमें कुठार, वेद, अङ्कुश, पाश, शूल, कपाल, डमरू और रुद्राक्षकी मालाको धारण कर रक्खा है तथा जो चतुर्मुख हैं, वे नीलकान्ति त्रिनेत्रधारी भगवान् 'अघोर' दक्षिण दिशामें मेरी रक्षा करें ॥ १० ॥ कुन्द, चन्द्रमा, शङ्ख और स्फटिकके समान जिनकी उज्ज्वल कान्ति है; वेद, रुद्राक्ष-माला, वरद और अभय (मुद्रा)से जो सुशोभित हैं; वे महाप्रभावशाली चतुरानन एवं त्रिलोचन भगवान् 'सद्योजात' पश्चिम दिशामें मेरी रक्षा करें॥ ११ ॥जिनके हाथोंमें वर, अभय, मुद्रा, रुद्राक्षमाला और टाँकी विराजमान है तथा कमल-किञ्जल्कके सदृश जिनका गौर वर्ण है, वे सुन्दर चार मुखवाले त्रिनेत्रधारी भगवान् 'वामदेव' उत्तर दिशामें मेरी रक्षा करें ॥ १२ ॥ जिनके कर-कमलोंमें वेद, अभय, वर, अङ्कुश, टाँकी, पाश, कपाल, डमरू, रुद्राक्षमाला और शूल सुशोभित हैं, जो श्वेत आभासे युक्त हैं, वे परम प्रकाशरूप पञ्चमुख भगवान् 'ईशान' मेरी ऊपरसे रक्षा करें ॥१३॥ भगवान् 'चन्द्रमौलि' मेरे सिरकी, 'भालनेत्र' मेरे भालकी, 'भगनेत्रहारी' मेरे नेत्रोंकी और 'विश्वनाथ' मेरी नासिकाकी सदा रक्षा करें ॥ १४ ॥ 'श्रुतिगीतकीर्ति' मेरे कानोंकी, 'कपाली' निरन्तर मेरे कपोलोंकी, 'पञ्चमुख' मुखकी तथा 'वेदजिह्व' जीभकी रक्षा करें ॥ १५ ॥ 'नीलकण्ठ' महादेव मेरे गलेकी, 'पिनाकपाणि' मेरे दोनों हाथोंकी, 'धर्मबाहु' दोनों कंधोंकी तथा 'दक्षयज्ञ-विध्वंसी' मेरे वक्षःस्थलकी रक्षा करें ॥ १६ ॥ 'गिरीन्द्रधन्वा' मेरे पेटकी, 'कामदेवके नाशक' मध्यदेशकी, 'गणेशजीके पिता' मेरी नाभिकी तथा 'धूर्जटि' मेरी कटिकी रक्षा करें ॥ १७ ॥ 'कुबेरमित्र' मेरे दोनों जाँघोंकी, 'जगदीश्वर' दोनों घुटनोंकी, 'पुङ्गवकेतु' दोनों पिंडलियोंकी और 'सुरवन्द्यचरण' मेरे पैरोंकी सदैव रक्षा करें ॥ १८ ॥ 'महेश्वर' दिनके पहले पहरमें मेरी रक्षा करें । 'वामदेव' मध्य पहरमें मेरी रक्षा करें । 'त्र्यम्बक' तीसरे पहरमें और 'वृषभध्वज' दिनके अन्तवाले प्रहरमें मेरी रक्षा करें ॥ १९ ॥ 'शशिशेखर' रात्रिके आरम्भमें, 'गङ्गाधर' अर्धरात्रिमें, 'गौरीपति' रात्रिके अन्तमें और 'मृत्युंजय' सर्वकालमें मेरी रक्षा करें ॥ २० ॥ 'शंकर' घरके भीतर रहनेपर मेरी रक्षा करें । 'स्थाणु' बाहर रहनेपर मेरी रक्षा करें । 'पशुपति' बीचमें मेरी रक्षा करें और 'सदाशिव' सब ओर मेरी रक्षा करें ॥ २१ ॥ 'भुवनैकनाथ' खड़े होनेके समय, 'प्रमथनाथ' चलते समय, 'वेदान्तवेद्य' बैठे रहनेके समय और 'अविनाशी शिव' सोते समय मेरी रक्षा करें ॥ २२ ॥ 'नीलकण्ठ' रास्तेमें मेरी रक्षा करें । 'त्रिपुरारि' शैलादि दुर्गोंमें और 'उदारशक्ति' मृगव्याध वनवासादि महान् प्रवासोंमें मेरी रक्षा करें ॥ २३ ॥ जिनका प्रबल क्रोध कल्पोंका अन्त करनेमें अत्यन्त पटु है, जिनके प्रचण्ड अट्टहाससे ब्रह्माण्ड काँप उठता है, वे 'वीरभद्रजी' समुद्रके सदृश भयानक शत्रुसेनाके दुर्निवार महान् भयसे मेरी रक्षा करें ॥ २४ ॥ भगवान् 'मृड' मुझपर आततायीरूपसे आक्रमण करनेवालोंकी हजारों, दस हजारों, लाखों और करोड़ों पैदलों, घोड़ों और हाथियोंसे युक्त अति भीषण सैकड़ों अक्षौहिणी सेनाओंका अपनी घोर कुठार-धारसे भेदन करें ॥ २५ ॥ भगवान् 'त्रिपुरान्तक'का प्रलयाग्निके समान ज्वालाओंसे युक्त जलता हुआ त्रिशूल मेरे दस्युदलका विनाश कर दे

और उनका पिनाक धनुष शार्दूल, सिंह, रीछ, भेड़िया आदि हिंस्र जन्तुओंको संत्रस्त करे ॥ २६ ॥ वे जगदीश्वर मेरे बुरे स्वप्न, बुरे शकुन, बुरी गति, मनकी दुष्ट भावना, दुर्भिक्ष, दुर्व्यसन, दुःसह अपयश, उत्पात, संताप, विषभय, दुष्ट ग्रहोंकी पीड़ा तथा समस्त रोगोंका नाश करें ॥ २७ ॥

ॐ नमो भगवते सदाशिवाय सकलतत्त्वात्मकाय सकलतत्त्वविहाराय सकललोकैककर्त्रे सकललोकैकभर्त्रे सकललोकैकहर्त्रे सकललोकैकगुरवे सकललोकैकसाक्षिणे सकलनिगमगुह्याय सकलवरप्रदाय सकलदुरितार्त्तिभञ्जनाय सकलजगदभयंकराय सकललोकैकशंकराय शशाङ्कशेखराय शाश्वतनिजाभासाय निर्गुणाय निरुपमाय नीरूपाय निराभासाय निरामयाय निष्प्रपञ्चाय निष्कलङ्काय निर्द्वन्द्वाय निस्सङ्गाय निर्मलाय निर्गमाय नित्यरूपविभवाय निरुपमविभवाय निराधाराय नित्यशुद्धबुद्धपरिपूर्णसच्चिदानन्दाद्वयाय परमशान्तप्रकाशतेजोरूपाय जय जय महारुद्र महारौद्र भद्रावतार दुःखदावदारण महाभैरव कालभैरव कल्पान्तभैरव कपालमालाधर खट्वाङ्गखड्गचर्मपाशाङ्कुशडमरुशूलचापबाणगदाशक्तिभिन्दिपालतोमरमुसलमुद्गरपट्टिशपरशुपरिघभुशुण्डीशतघ्नीचक्राद्यायुधभीषणकर सहस्रमुख दंष्ट्राकराल विकटाट्टहासविस्फारितब्रह्माण्डमण्डल नागेन्द्रकुण्डल नागेन्द्रहार नागेन्द्रवलय नागेन्द्रचर्मधर मृत्युंजय त्र्यम्बक त्रिपुरान्तक विरूपाक्ष विश्वेश्वर विश्वरूप वृषभवाहन विषभूषण विश्वतोमुख सर्वतो रक्ष रक्ष मां ज्वल ज्वल महामृत्युभयमपमृत्युभयं नाशय नाशय रोगभयमुत्सादयोत्सादय विषसर्पभयं शमय शमय चोरभयं मारय मारय मम शत्रूनुच्चाटयोच्चाटय शूलेन विदारय विदारय कुठारेण भिन्धि भिन्धि खड्गेन छिन्धि छिन्धि खट्वाङ्गेन विपोथय विपोथय मुसलेन निष्पेषय निष्पेषय बाणैः संताडय संताडय रक्षांसि भीषय भीषय भूतानि विद्रावय विद्रावय कूष्माण्डवेतालमारीगणब्रह्मराक्षसान् संत्रासय संत्रासय ममाभयं कुरु कुरु वित्रस्तं मामाश्वासयाश्वासय नरकभयान्मामुद्धारयोद्धारय संजीवय संजीवय क्षुत्तृड्भ्यां मामाप्यायया प्यायय दुःखातुरं मामानन्दयानन्दय शिवकवचेन मामाच्छादयाच्छादय त्र्यम्बक सदाशिव नमस्ते नमस्ते नमस्ते ।

'ॐ' जिनका वाचक है, सम्पूर्ण तत्त्व जिनके स्वरूप हैं, जो सम्पूर्ण तत्त्वोंमें विचरण करनेवाले, समस्त लोकोंके एकमात्र कर्ता और सम्पूर्ण विश्वके एकमात्र भरण-पोषण करनेवाले हैं। जो अखिल विश्वके एक ही संहारकारी, सब लोकोंके एकमात्र गुरु, समस्त संसारके एक ही साक्षी, सम्पूर्ण वेदोंके गूढ़ तत्त्व, सबको वर देनेवाले, समस्त पापों और पीड़ाओंका नाश करनेवाले, सारे संसारको अभय देनेवाले, सब लोकोंके एकमात्र कल्याणकारी, चन्द्रमाका मुकुट धारण करनेवाले, अपने सनातन प्रकाशसे प्रकाशित होनेवाले, निर्गुण, उपमारहित, निराकार, निराभास, निरामय, निष्प्रपञ्च, निष्कलङ्क, निर्द्वन्द्व, निःसङ्ग, निर्मल, गतिशून्य, नित्यरूप, नित्यवैभवसे सम्पन्न, अनुपम ऐश्वर्यसे सुशोभित, आधारशून्य, नित्य-शुद्ध-बुद्ध, परिपूर्ण, सच्चिदानन्दघन, अद्वितीय तथा परम शान्त, प्रकाशमय, तेजःस्वरूप हैं उन भगवान् सदाशिवको नमस्कार है। हे महारुद्र ! महारौद्र, भद्रावतार, दुःखदावाग्नि-विदारण, महाभैरव, कालभैरव, कल्पान्तभैरव, कपालमालाधारी ! हे खट्वाङ्ग, खड्ग, ढाल, पाश, अङ्कुश, डमरू, शूल, धनुष, बाण, गदा, शक्ति, भिन्दिपाल, तोमर, मूसल, मुद्गर, पट्टिश, परशु, परिघ, भुशुण्डि, शतघ्नी और चक्र आदि आयुधोंके द्वारा भयंकर हजार हाथोंवाले और मुखदंष्ट्रासे कराल, विकट अट्टहास्यसे दीखनेवाले, ब्रह्माण्डमण्डलका विस्तार करनेवाले, नागेन्द्र वासुकिका कुण्डल, कङ्कण तथा ढालके रूपमें धारण करनेवाले, मृत्युञ्जय, त्रिनेत्र, त्रिपुरनाशक, भयंकर नेत्रोंवाले, विश्वेश्वर, विश्वरूपमें प्रकट, बैलपर सवारी करनेवाले, विषको गलेमें भूषणरूपमें धारण करनेवाले तथा सब ओर मुखवाले शंकर ! आपकी जय हो, जय हो। आप मेरी रक्षा कीजिये, रक्षा कीजिये। प्रज्वलित होइये, प्रज्वलित होइये। मेरे महामृत्यु भयका तथा अपमृत्युके

भयका नाश कीजिये, नाश कीजिये ( बाहरी और भीतरी ) रोग-भयको जड़से मिटा दीजिये, जड़से मिटा दीजिये। विष और सर्पके भयको शान्त कीजिये, शान्त कीजिये। चोर-भयको मार डालिये, मार डालिये । मेरे ( काम-क्रोध-लोभादि भीतरी तथा इन्द्रियोंके और शरीरके द्वारा होनेवाले पाप-कर्मरूपी बाहरी ) शत्रुओंका उच्चाटन कीजिये, उच्चाटन कीजिये; त्रिशूलके द्वारा विदारण कीजिये, विदारण कीजिये। कुठारके द्वारा काट डालिये, काट डालिये। खड्गके द्वारा छेद डालिये, छेद डालिये। खट्वाङ्गके द्वारा नाश कीजिये, नाश कीजिये। मुसलके द्वारा पीस डालिये, पीस डालिये और बाणोंके द्वारा बींध डालिये, बींध डालिये । आप मेरी हिंसा करनेवाले राक्षसोंको भय दिखाइये, भय दिखाइये। भूतोंको भगा दीजिये, भगा दीजिये । कूष्माण्ड, बेताल, मारियों और ब्रह्मराक्षसोंको संत्रस्त कीजिये, संत्रस्त कीजिये । मुझको अभय दीजिये, अभय दीजिये । मुझ अत्यन्त डरे हुएको आश्वासन दीजिये, आश्वासन दीजिये । नरक-भयसे मेरा उद्धार कीजिये, उद्धार कीजिये। मुझे जीवन-दान दीजिये, जीवन-दान दीजिये। क्षुधा-तृष्णाका निवारण करके मुझको आप्यायित कीजिये, आप्यायित कीजिये। आपकी जय हो, जय हो । मुझ दुःखातुरको आनन्दित कीजिये, आनन्दित कीजिये। शिवकवचसे मुझे आच्छादित कीजिये, आच्छादित कीजिये । त्र्यम्बक सदाशिव ! आपको नमस्कार है, नमस्कार है, नमस्कार है ।

ऋषभ उवाच

इत्येतत्कवचं शैवं वरदं व्याहृतं मया। सर्वबाधाप्रशमनं रहस्यं सर्वदेहिनाम् ॥ २८ ॥
यः सदा धारयेन्मर्त्यः शैवं कवचमुत्तमम्। न तस्य जायते क्वापि भयं शम्भोरनुग्रहात् ॥ २९ ॥
क्षीणायुर्मृत्युमापन्नो महारोगहतोऽपि वा। सद्यः सुखमवाप्नोति दीर्घमायुश्च विन्दति ॥ ३० ॥
सर्वदारिद्र्यशमनं सौमङ्गल्यविवर्धनम्। यो धत्ते कवचं शैवं स देवैरपि पूज्यते ॥ ३१ ॥
महापातकसंघातैर्मुच्यते चोपपातकैः। देहान्ते शिवमाप्नोति शिववर्मानुभावतः ॥ ३२ ॥
त्वमपि श्रद्धया वत्स शैवं कवचमुत्तमम्। धारयस्व मया दत्तं सद्यः श्रेयो ह्यवाप्स्यसि ॥ ३३ ॥

इति श्रीस्कान्दे महापुराणे एकाशीतिसाहस्र्यां तृतीये ब्रह्मोत्तरखण्डे सीमन्तिनीमाहात्म्ये भद्रायुषोपाख्याने शिवकवचकथनं नाम द्वादशः ॥ १२ ॥

**ऋषभजी कहते हैं**—इस प्रकार यह वरदायक शिवकवच मैंने कहा है। यह सम्पूर्ण बाधाओंको शान्त करनेवाला तथा समस्त देहधारियोंके लिये गोपनीय रहस्य है ॥ २८ ॥ जो मनुष्य इस उत्तम शिवकवचको सदा धारण करता है, उसे भगवान् शिवके अनुग्रहसे कभी और कहीं भी भय नहीं होता है ॥ २९ ॥ जिसकी आयु क्षीण हो चली है, जो मरणासन्न हो गया है अथवा जिसे महान् रोगोंने मृतक-सा कर दिया है, वह भी इस कवचके प्रभावसे तत्काल सुखी हो जाता और दीर्घायु प्राप्त कर लेता है ॥ ३० ॥ शिवकवच समस्त दरिद्रताका शमन करनेवाला और सौमङ्गल्यको बढ़ानेवाला है, जो इसे धारण करता है, वह देवताओंसे भी पूजित होता है ॥ ३१ ॥ इस शिवकवचके प्रभावसे मनुष्य महापातकोंके समूहों और उपपातकोंसे भी छुटकारा पा जाता है तथा शरीरका अन्त होनेपर शिवको पा लेता है ॥ ३२ ॥ वत्स ! तुम भी मेरे दिये हुए इस उत्तम शिवकवच-को श्रद्धापूर्वक धारण करो, इससे तुम शीघ्र ही कल्याणके भागी होओगे ॥ ३३ ॥

# श्रीशरभेश्वर ( शिव ) कवचम्

( प्रेषक—सम्मान्य श्रीशिवचैतन्यजी ब्रह्मचारी महेश्वर )

श्रीपार्वत्युवाच

देव देव महेशान परमात्मन् जगद्गुरो । रहस्यं शालुवेशस्य कवचाख्यं वद प्रभो ॥ १ ॥
सर्षिच्छन्दस्त्वधिष्ठातृदेवता कीलकं त्वनु । विनियोगो नियोक्तॄणां सर्वदा त्विह तावकम् ॥ २ ॥
श्रोतुमिच्छामि तत् त्वत्तः कोऽन्यो वक्तुं क्षमस्त्विह । शालुवेशः पक्षिराजो ह्यनुध्येयः प्रसाधकैः ॥ ३ ॥

श्रीशिव उवाच

वक्ष्यामि शृणु देवेशि सर्वरक्षणमद्भुतम् । शारभं कवचं नाम चतुर्वर्गफलप्रदम् ॥ ४ ॥
अस्य शालुवराजाख्यकवचस्य सदाशिवः । ऋषिश्छन्दोऽस्य जगती प्रोच्यते शरभेश्वरः ॥ ५ ॥
देवता प्रणवो बीजं प्रकृतिः शक्तिरुच्यते । कीलकं पक्षिराजश्च सर्वरक्षाकरो विभुः ॥ ६ ॥
परप्रयोगशान्त्यर्थं सर्वशत्रुनिवृत्तये । चतुर्वर्गार्थसिद्ध्यर्थे विनियोगः प्रकीर्तितः ॥ ७ ॥
ऋषिं शिरसि विन्यस्य मुखेच्छन्दः सुरेश्वरि । देवतां हृदये न्यस्य बीजं गुह्ये न्यसेत् सुधीः ॥ ८ ॥
विन्यस्य पादयोः शक्तिं कीलकं नाभिमण्डले । आपादमस्तकं देवि विनियोगस्य भावना ॥ ९ ॥
खांखोमित्यादिभिः षड्भिः कराङ्गन्यासमाचरेत् । हृदये देवतां ध्यात्वा पूजयित्वा समाहितः ॥ १० ॥
स्पर्शवीक्षणसंश्लिष्टप्रतिस्थानं शनैर्जपेत् । ध्यानमस्य प्रवक्ष्यामि समाहितमनाः शृणु ॥ ११ ॥

ॐ अस्य श्रीशरभराजाख्यकवचस्य सदाशिवऋषिः, जगतीच्छन्दः, शरभेश्वरो देवता, ॐ बीजम्, ह्रीं शक्तिः, पक्षिराजः कीलकम्, परप्रयोगशान्त्यर्थं सर्वशत्रुनिवृत्तये चतुर्वर्गार्थसिद्ध्यर्थे जपे विनियोगः ॥ सदाशिवाय ऋषये नमः शिरसि ॥ जगत्यै छन्दसे नमो मुखे ॥ शरभेश्वरदेवाय नमो हृदये ॥ ॐ बीजाय नमो गुह्ये ॥ ह्रीं शक्तये नमः पादयोः ॥ पक्षिराजाय कीलकाय नमो नाभौ ॥ आपादमस्तकं विनियोगस्य भावना ॥ ॐ खां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः ॥ ॐ खीं तर्जनीभ्यां स्वाहा ॥ ॐ खूं मध्यमाभ्यां वषट् ॥ ॐ खैं अनामिकाभ्यां हुम् । ॐ खौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट् ॥ ॐ खः करतलकरपृष्ठाभ्यां फट् ॥ इति करन्यासः ॥ ॐ खां हृदयाय नमः ॥ ॐ खीं शिरसे स्वाहा ॥ ॐ खूं शिखायै वषट् ॥ ॐ खैं कवचाय हुम् ॥ ॐ खौं नेत्रत्रयाय वौषट् ॥ ॐ खः अस्त्राय फट् ॥

रत्नाभं सुप्रसन्नं त्रिनयनमसृतोन्मत्तभाषाभिरामं कारुण्याम्भोधिमीशं वरदमभयदं चन्द्ररेखावतंसम् ।
शङ्खध्माताखिलाशाप्रतिहतविधिना भासमानात्मभासं सर्वेशं शालुवेशं प्रणतभयहरं पक्षिराजं नमामि ॥
चन्द्रार्काग्नित्रिदृष्टिः कुलिशवरनखश्चञ्चलात्युग्रजिह्वः काली दुर्गा च पक्षौ हृदयजठरगो भैरवो वाडवाग्निः ।
ऊरुस्थौ व्याधिमृत्यू शरभवरखगश्चण्डवातातिवेगः संहर्ता सर्वशत्रून् विजयतु शरभः शालुवः पक्षिराजः ॥

—इति ध्यात्वा मानसोपचारैः सम्पूज्य कवचं पठेत्

अथ कवचम्

श्रीशिवः पुरतः पातु मायाधीशस्तु पृष्ठतः । पिनाकी दक्षिणे पातु वामपार्श्वे महेश्वरः ॥ १ ॥
शिखाग्रं पातु मे शम्भुः ललाटं पातु शंकरः । ईश्वरो वदनं पातु भ्रुवोर्मध्ये पुरान्तकः ॥ २ ॥
भ्रुवौ पातु मम स्थाणुः कपर्दी पातु लोचने । शर्वो मे श्रोत्रयोः पातु वागीशः पातु लम्बिकाम् ॥ ३ ॥
नासयोर्मे वृषारूढो नासाग्रं वृषभध्वजः । स्मरारिः पातु मे ताल्वोरोष्ठयोर्भक्तवत्सलः ॥ ४ ॥
पातु मृत्युंजयो दन्तान् चिबुकं पातु भूतराट् । परमेशः कपोलौ मे त्रिकं पातु कपालभृत् ॥ ५ ॥

कण्ठं पशुपतिः पातु शूली पातु हनुं मम । स्कन्धद्वयं हरः पातु धूर्जटिः पातु मे भुजौ ॥ ६ ॥
भुजसंधिं महादेव ईशानो मे च कूर्परौ । मध्यसंधिं जगन्नाथः प्रकोष्ठे चन्द्रशेखरः ॥ ७ ॥
मणिबन्धौ त्रिनेत्रो मे भीमः पातु करस्थले । करपृष्ठे मृडः पातु रुद्रोऽङ्गुष्ठद्वयं मम ॥ ८ ॥
उमासहायस्तर्जन्यौ भर्गो मे पातु मध्यमे । अनामिके करालास्यः कालकण्ठः कनिष्ठिके ॥ ९ ॥
गङ्गाधरोऽङ्गुलीपर्वाण्यप्रमेयो नखानि मे । वक्षस्तत्पुरुषः पातु कक्षौ दक्षाध्वरान्तकः ॥ १० ॥
अघोरो हृदयं पातु वामदेवः स्तनद्वयम् । भालदृक् जठरं पातु नाभिं नारायणोऽव्ययः ॥ ११ ॥
कुक्षी प्रभाकरः पातु कुक्षिपार्श्वे महाबलः । सद्योजातः कटिं पातु पृष्ठभागं तु भैरवः ॥ १२ ॥
मोहनो जघनं पातु गुदं मम जितेन्द्रियः । ऊर्ध्वरेता लिङ्गदेशं वृषणं वृषभध्वजः ॥ १३ ॥
ऊरुयुग्मं भवः पातु जानुयुग्मं भवान्तकः । ॐकारः पातु मे जङ्घे फट्कारो मम गुल्फके ॥ १४ ॥
वौषट्कारः पादपृष्ठे वषट्कारोऽङ्घ्रिणोस्तले । स्वाहाकारोऽङ्गुलीपार्श्वे स्वधाकारोऽङ्गुलीर्मम ॥ १५ ॥
त्वरितः सर्वधमान् मे रोमकूपान्नृसिंहजित् । त्वचं पातु मनोवेगः कालजिद्रुधिरं मम ॥ १६ ॥
पुष्टिदः मातु मे मांसं मेदो मे स्वस्तिदोऽवतु । सर्वात्मास्थिवयं पातु मज्जां मम जगत्प्रभुः ॥ १७ ॥
शुक्रं वृद्धिकरः पातु बुद्धिं वाचामधीश्वरः । मूलाधाराम्बुजं पातु भगवाञ्छरभेश्वरः ॥ १८ ॥
स्वाधिष्ठानमजः पातु मणिपूरं हरिप्रियः । अनाहतं शालुवेशो विशुद्धं जीवनायकः ॥ १९ ॥
सर्वज्ञानप्रदो देवो ललाटं मे सदाशिवः । ब्रह्मरन्ध्रं महादेवः पक्षिराजोऽखिलाकृतिम् ॥ २० ॥
सर्वलोकवशीकारः पातु मां परगर्वजित् । वज्रमुष्टिवराभीतिहस्तः कालाभ्रसंनिभः ॥ २१ ॥
विजयासहितः पातु चैन्द्रीं ककुभमग्निजित् । शक्तिशूलकपालासिहस्तः सौदामिनीप्रभः ॥ २२ ॥
जयायुतो महाभीमः पातु वैश्वानरीं दिशम् । दण्डखेटासिमुसलशूलपाशाङ्कुशाम्बुजः ॥ २३ ॥
यमान्तकोऽजितायुक्तोऽनिशम्पातु दिशं यमीम् । खड्गखेटाग्निपरशुहस्तः शत्रुविमर्दनः ॥ २४ ॥
अपराधजितया युक्तः सदाव्यान्नैर्ऋतीं दिशम् । पाशाङ्कुशधनुर्बाणपाणिर्घोरायुतो ग्रहः ॥ २५ ॥
हरिद्राभोऽनिशं पायाद्वारुणीं दिशमात्मजित् । ध्वजोग्रकवचोदारभुजो दुर्गायुतः खगः ॥ २६ ॥
चण्डवेगः शिवः पायात्सततं मारुतीं दिशम् । गदाक्षस्रग्वराभीतिकराम्भोजः श्रियायुतः ॥ २७ ॥
कनकाभो महातेजाः पातु कौबेरकीं दिशम् । त्रिशूलासिकपालाग्निदोस्तलो विजया युतः ॥ २८ ॥
भस्मोद्धूलितसर्वाङ्ग ऐशीं पातु पराजितः । जपास्रक्पुस्तकाम्भोजकमण्डलुकरान्वितः ॥ २९ ॥
ऊर्ध्वं पातु गिरा युक्तः सर्वभूतहिते रतः । शङ्खचक्रगदाभीतिहस्तः पद्मयुतोऽव्ययः ॥ ३० ॥
नीलाञ्जनसमो नीलः पातालं पात्वनारतम् । सहेतिबाहुसाहस्रः सशक्तिः सर्वपालकः ॥ ३१ ॥
अनुक्ता विदिशः पातु शालुवो नरसिंहजित् । शरभः पातु संग्रामे युद्धे वैरिकुलान्तकः ॥ ३२ ॥
सर्वसौभाग्यदः पातु जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु । सर्वं सम्पत्प्रदः पातु धनधान्यादिकं मम ॥ ३३ ॥
संतानदः सुताः पातु पुत्रानायुष्करोऽवतु । बन्धून् वृद्धिकरः पातु गृहं पातु जनेश्वरः ॥ ३४ ॥
ग्रामं ग्रामेश्वरः पातु राज्यं पातु दिगम्बरः । राष्ट्रं शान्तिकरः पातु राजानं धर्मसाधकः ॥ ३५ ॥
मार्गं दुष्टहरः पातु धर्मकर्माणि साधकः । वटुकः पातु मे सर्वमवस्थात्रितयेषु च ॥ ३६ ॥

× × × ×

स्पर्शवीक्षणसंश्लिष्टप्राणरक्षां मनोजवः । प्रधानमूर्तिभावश्च प्रसादोऽध्वसुशुद्धिकृत् ॥ ३७ ॥
साधकः प्रणवं तारं नमो भगवतेति च । प्रतिनाम चतुर्थ्यन्तं स्पर्श इत्यभिधीयते ॥ ३८ ॥
द्विर्ज्वलप्रज्वलासाध्यं साधय द्विर्द्विरक्षकृत् । सर्वभूतेभ्यो हुम् फट् च स्वाहान्तं यत्तदीक्षणम् ॥ ३९ ॥
स्पृशन् स्पृशञ्जपं कृत्वा प्रतिस्थानं समाहितः । प्रार्थयेदखिलश्रेष्ठं हृदिस्थं शालुवेश्वरम् ॥ ४० ॥
मूलं जप्त्वा शतं देवि कवचं शारभं पठेत् ।
ये ग्रामघातकाः क्रूराः कपटा दौष्टिकर्भटाः । तस्कराः शत्रवः क्रुद्धा वधासक्ताः पलाशिनः ॥ ४१ ॥

छद्माचारा विटा भ्रष्टा दिवाचरनिशाचराः। ते सर्वे पक्षिराजस्य पक्षवातपराहताः ॥ ४२ ॥
स्त्रीबालसहिताः क्षिप्रं पितृमातृकुलान्विताः। भग्नचित्ता हृतस्थाना यान्तु देशान्तरं स्वयम् ॥ ४३ ॥
ये तु दुष्टग्रहा रक्षःपिशाचा देवयोनयः। चतुष्षष्टिगणाः सप्तसप्तत्युन्मत्तका ग्रहाः ॥ ४४ ॥
अष्टाशीतिर्महाभूताः सप्तकोटिमहाग्रहाः। नवतिर्ज्वरभेदाश्च शतभेदाश्च कृत्तिकाः ॥ ४५ ॥
पञ्चाशद्गणनाथाश्च नियुतं कृत्रिमा ग्रहाः। प्रेतारूढास्त्रयस्त्रिंशत् पिण्डदानपरायणाः ॥ ४६ ॥
अयुतं क्षुद्रभेदाश्च प्रयुतं रुद्रजातयः।
अष्टादश महासाध्याश्चत्वारिंशच्छिवाह्वयाः। द्वात्रिंशद्वह्निवक्त्राश्च त्रिंशन्मार्जारवक्त्रकाः॥ ४७ ॥
चतुःषष्ट्याखुरूपाश्च ये चान्ये क्षुद्रयोनयः। ते सर्वे पक्षिराजस्य शङ्खनिस्वनमोहिताः ॥ ४८ ॥
निषण्णाः स्खलितस्वान्ताः प्राणत्राणपरायणाः। गच्छन्तु सप्रयोक्तारो देशान्तरमनिच्छया ॥ ४९ ॥
ये च मूषकवैडालशुनकोरगवृश्चिकाः। आशीविषाः शिवा व्याला व्याघ्रा ऋक्षेभशूकराः ॥ ५० ॥
गृध्राः श्येनाः खगाः कङ्का दंशका भ्रंशका मृगाः। एते शरभहस्ताग्रनखक्षतविमोहिताः ॥ ५१ ॥
स्रवद्रक्तच्छटासिक्ताः शिलातलनिताडिताः। सम्भेदनेन वै शीघ्रं नश्यन्त्वखिलदुश्चराः ॥ ५२ ॥
न दशन्तूरगाः क्वापि नातिवातोऽपि वीजतु। न दहत्वसहो वह्निरपां तापो न चाधिकम् ॥ ५३ ॥
न वर्षत्वतिवृष्टिश्च न तपत्वशनिः क्वचित्। न क्रामत्वपमृत्युश्च न चोत्पातः कदाचन ॥ ५४ ॥
न मारी कालमृत्युश्च शरभेश्वरशासनात्। न म्रियन्त्वम्भसि जना न भवत्वशुभं क्वचित् ॥ ५५ ॥
न वदन्त्वसहं वाक्यं जन्तवो मम देशके। मास्तु वैरं च जन्तूनामन्योन्यं राज्यके मम ॥ ५६ ॥
भवन्तु सुखिनः सर्वे सर्वाः सन्तु पतिव्रताः। सर्वाः सूयन्तु सत्पुत्रान् पुत्रीश्च शुभलक्षणाः ॥ ५७ ॥
सर्वे सर्वाश्च नन्दन्तु सन्तु कल्याणकारकाः। राजन्वती मही चास्तु राजा भवतु धार्मिकः ॥ ५८ ॥
संस्रवन्तु पयो गावः फलन्त्वोषधयोऽधिकम्।
भवन्तु फलदा वृक्षाः सम्यग् भवतु मेऽखिलम्। ममास्तु तरसा नूनमात्मज्ञानमचञ्चलम् ॥ ५९ ॥
कामक्रोधमहालोभाः संमोहमदमत्सराः। मा सन्तु क्वापि मे सर्वे भगवन् करुणानिधे ॥ ६० ॥
शरभेश्वर विश्वेश पक्षिराज दयानिधे। देहि मे ह्यचलां भक्तिं प्रपन्नोऽस्मि पुनः पुनः ॥ ६१ ॥
गौरीवल्लभ कामारे कालकूटविषादन। मामुद्धर भवाम्भोधेस्त्रिपुरघ्नान्तकान्तक ॥ ६२ ॥
शालुवेश जगन्नाथ सर्वभूतहितेरत। पाहि मां तरसा चौरान् दुष्टान्नाशय नाशय ॥ ६३ ॥
कालभैरव विश्वेश विश्वरक्षापरायण। रक्ष मूषकचौरेभ्यो धान्यराशिमिमं प्रभो ॥ ६४ ॥
पक्षिराज महादेव प्रणतार्तिविनाशन। मदीयानि च वस्तूनि नित्यं पालय पालय ॥ ६५ ॥
सर्वज्ञ सर्वलोकेश सर्वदुष्टविनाशन। तस्करेण हृतं वस्तु द्रुतं दापय दापय ॥ ६६ ॥
येऽकर्मवादिनः क्षुद्राः क्षुद्रोपद्रवकारकाः।
सर्वाचारपरित्यक्ता मानहीनाश्च रोधकाः। ते सर्वे शालुवेशस्य मुसलायुधचूर्णिताः ॥ ६७ ॥
नश्यन्तु निमिषार्धेन पावकावृततूर्णवत्। ये जना द्रोहिणोऽपाशास्त्वनालोचितभाषिणः ॥ ६८ ॥
सत्कर्मविघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु परायणाः। ते शालुवेशहस्ताग्रखड्गनिर्भिन्नदेहिनः ॥ ६९ ॥
पतन्तु भूतले याम्यां प्राणास्तेषां प्रयान्तु हि। त्वदङ्घ्रिध्याननिर्दग्धपापकोशाय मन्त्रिणे ॥ ७० ॥
मह्यं द्रुह्यन्ति ये तेषां विभवा विक्षरन्त्वरम्। त्वदाचारपरं भक्तं साधकं मां विवेकिनम् ॥ ७१ ॥
ये चाक्रामन्ति संग्रामे ते गच्छन्तु पराहताः। त्वदीयेनैव मार्गेण संचरन्तं जयातुरम् ॥ ७२ ॥
ये वदन्ति परीवादं भ्रान्ताः शीघ्रं भवन्तु ते। त्वद्दासममलं धीरं ये मां तर्जयितुं बलात् ॥ ७३ ॥
मनसाप्यनुमन्यन्ते तत्स्वान्तं भ्रमतु क्षणात्। मनसा कर्मणा वाचा ये कुर्वन्त्यतिदुस्सहम् ॥ ७४ ॥
ते महाशोकरोगाब्धौ पतन्त्वाशु शिवाज्ञया। मदीयानि च वस्तूनि ग्रहीतुं योऽवलोकते ॥ ७५ ॥
तत्क्षणादेव नष्टाक्षो भवत्वाशु शिवाज्ञया। मदीयद्रव्यमाहृत्य ये गच्छन्तीह तस्कराः ॥ ७६ ॥

सिंहारिपाशसम्बद्धास्ते गच्छन्तु प्रदक्षिणम् । सीमातीताश्च ये चौरा गृहीतद्रव्यसंचयाः ॥ ७७ ॥
अवशावयवाः सर्वे ते गच्छन्तु शिवाज्ञया । तस्करा निम्नगातीताः स्वात्तधान्यधनादिकाः ॥ ७८ ॥
पक्षिराजाङ्कुशाकृष्टाः समागच्छन्तु ते द्रुतम् । समाहृतपदार्थौघा देशातीताश्च तस्कराः ॥ ७९ ॥
शरभेशहलाकृष्टास्त आगच्छन्तु सानुगाः । चौरा गृहीतुमुद्युक्ताः समानपरिशालिनः ॥ ८० ॥
समाहृतपदार्थाढ्यास्त आगच्छन्तु सानुगाः । शरभेशहलाकृष्टास्त आगच्छन्तु मद्गृहम् ॥ ८१ ॥
ते शालुवेशपक्षोत्थवातैर्गच्छन्तु सत्वरम् ॥ ८२ ॥
शान्तं विवेकिनं भक्तं त्वदङ्घ्रिध्यानतत्परम् । ब्रुवन्ति येऽसहं प्राणास्तेषां यान्तु यमीयसीम् ॥ ८३ ॥
षट्त्रिंशत्कोष्ठके यन्त्रे रेखाशूलाग्रसाधिते । स्वेच्छामन्त्रं लिखित्वा तु जपेदाराध्य साधकः ॥ ८४ ॥
उदङ्मुखः सहस्रं तु रक्षणाय जपेन्निशि । नष्टाहरणके पञ्चरात्रं पश्चिमदिङ्मुखः ॥ ८५ ॥
मारणे सप्तरात्रं तु दक्षिणाभिमुखो जपेत् । रोगनिग्रहणे चाष्टरात्रमाग्नेयदिङ्मुखः ॥ ८६ ॥
इति गुह्यं महामन्त्रं परमं सर्वसिद्धिदम् । शरभेशाख्यकवचं चतुर्वर्गफलप्रदम् ॥ ८७ ॥
प्रत्यहं प्रतिपक्षं वा प्रतिमासमथापि वा । यो जपेत्प्रतिवर्षं वा वरेण्यः स शिवो भवेत् ॥ ८८ ॥
एवं हि जपतः पुंसः पातकं चोपपातकम् । तत्सर्वं लयमाप्नोति रविणा तिमिरं यथा ॥ ८९ ॥
दशाब्दं यो जपेन्नित्यं प्रातरुत्थाय साधकः । सर्वसिद्धिं समाश्रित्य देहान्ते स शिवो भवेत् ॥ ९० ॥
त्रिकालं ध्यानपूर्वं तु जपेद् द्वादशवार्षिकम् । कायेनानेन वै देवि जीवन्मुक्तो भवेत्तु सः ॥ ९१ ॥
शतवारं जपेन्नित्यं मण्डलं यो वरानने । सोऽणिमादीन् गुणान्प्राप्य विचरेत्स्वेच्छया सदा ॥
अतलादिधरण्यादिभुवनानि चतुर्दश । विचरेत्कामतः सर्वैः पूज्यमानो यथासुखम् ॥ ९३ ॥
त्रिकालं यो जपेन्नित्यमष्टोत्तरसहस्रकम् । सदेहः शरभेशस्य सारूप्यं लभतेऽम्बिके ॥ ९४ ॥
षण्मासं यो जपेदेवं प्रयतस्तु दृढव्रतः । मद्रूपधारकैर्मर्त्यैः सर्वसिद्धिप्रदायकैः ॥ ९५ ॥
मम लोकेषु सम्पूज्यो विष्णुलोके तथैव च । ब्रह्मलोके च रमते सर्वत्र न निवार्यते ॥ ९६ ॥
इन्द्राग्नियमयक्षेशजलेशपवनैः सह । सोमेशानकलक्ष्मीशैर्दिशाम्पालैश्च पूज्यते ॥ ९७ ॥
आदित्यसोमपृथिवीजबुधश्रीगुरुभार्गवैः । पूज्यते स ग्रहैः सर्वैः शनिराहुसकेतुभिः ॥ ९८ ॥
क्रत्वङ्गिरःपुलस्त्यैश्च पुलहात्रिमरीचिभिः । दक्षकश्यपभृग्वाद्यैर्योगिभिश्च सुपूज्यते ॥ ९९ ॥
भैरवैर्वसुभी रुद्रैरादित्यैर्वालखिल्यकैः । दिग्गजैश्च महानागैर्दिव्यास्त्रैर्दिव्यवाहनैः ॥ १०० ॥
माहेश्वरैर्महारत्नैः कामधेनुसुरद्रुमैः । सरिद्भिः सागरैः शैलैर्देवताभिस्तपोधनैः ॥ १०१ ॥
दानवै राक्षसैः क्रूरैः सिद्धगन्धर्वकिंनरैः । यक्षविद्याधरैर्नागैरप्सरोभिः स पूज्यते ॥ १०२ ॥
अपस्मारग्रहैर्भीमैरुन्मत्तैर्ब्रह्मराक्षसैः । वेतालैः खेचरैर्मर्त्यैः कूष्माण्डैः राक्षसग्रहैः ॥ १०३ ॥
ज्वालावक्त्रैस्तमोहारैः स्त्रीग्रहैः पावकग्रहैः । भूतप्रेतपिशाचाद्यैर्ग्रहैः सर्वैः स पूज्यते ॥ १०४ ॥
ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यैः शूद्रैरन्यैश्च जातिभिः । पशुपक्षिमृगव्यालैः पूज्यते सर्वजन्तुभिः ॥ १०५ ॥
किमत्र बहुना देवि तव वक्ष्ये यथातथम् । मया च विष्णुना चैव विश्वकर्त्रा च पाल्यते ॥ १०६ ॥
भवत्या च गिरा लक्ष्म्या ब्रह्माण्याद्याष्टशक्तिभिः । गणेश्वरादियोगीन्द्रैर्योगिनीभिश्च पाल्यते ॥ १०७ ॥
य इदं प्रजपेत्तस्यासाध्यं नैव च विद्यते । कवचेन्द्रं महामन्त्रं जपेदस्मादनुत्तमम् ॥ १०८ ॥
उच्चाटने मरुद्वक्त्रो विद्वेषे राक्षसाननः । प्रागाननोऽभिवृद्धौ तु सर्वे त्वीशानदिङ्मुखाः ॥ १०९ ॥
यो जपेत्कवचं नित्यं त्रिकालं ध्यानपूर्वकम् । सर्वसिद्धिमवाप्नोति सहसा साधकोत्तमः ॥ ११० ॥
देवदेव महादेव शिव कारुण्यवारिधे । पाहि मां प्रणतं स्वामिन् प्रसीद सततं मम ॥ १११ ॥
यत्कृत्यं तन्न कृतं यदकृत्यं कृत्यवच्चरितम् । उभयोःप्रायश्चित्तं शिव तव नामाक्षरद्वयोच्चरितम् ॥ ११२ ॥

# अष्टग्रही

इधर अष्टग्रहीके सम्बन्धमें समाचारपत्रोंमें विद्वानोंकी भविष्यवाणियाँ बहुत छप रही हैं। इससे तमाम देशमें एक आतङ्क छा गया है। इसमें इतनी ही अच्छी बात है कि इस आतङ्क तथा भयके कारण लोग भगवदाराधना और देवाराधनामें लग रहे हैं। हमारे पास आजकल अष्टग्रहीके सम्बन्धमें दो प्रकारके पत्र बहुत अधिक मात्रामें आ रहे हैं। १. भय तथा घबराहटके और २. छोटे-बड़े शुभ अनुष्ठानोंकी योजनाके तथा पूर्णताके।

अष्टग्रहीका फल बतलानेवाले अधिकांश विद्वानोंने न्यूनाधिकरूपमें अनिष्ट फल ही बतलाया है। पर कुछ विद्वानोंने यह भी कहा है कि 'इस अष्टग्रहीका फल शुभ होगा, खास करके भारतवर्षके लिये अवश्य; अथवा जितना अधिक अनिष्ट बतलाया जाता है, उतना न होकर बहुत ही कम होगा।' भगवान् करें, कहीं कोई अमङ्गल-अनिष्ट हो ही नहीं। सारी भविष्यवाणियाँ असत्य होकर भी सबका मङ्गल हो तो वह वाञ्छनीय है। और कौन कह सकता है कि 'ऐसा ही होगा' और 'ऐसा नहीं ही होगा।' भगवान्की कृपासे सारे अमङ्गल परम मङ्गल-रूपमें परिणत हो सकते हैं। हम तो हृदयसे यही चाहते हैं कि संसारमें प्रत्येक प्राणी सुखी रहे, नीरोग रहे, मङ्गलमय फल प्राप्त करे, किसीको भी तनिक भी दुःखका भागी न होना पड़े—

**सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग्भवेत् ॥**

परंतु होगा वही, जो नित्य मङ्गलमय भगवान्के मङ्गल-विधानके अनुसार होना निश्चित हो चुका है। इसलिये घबराने, भयभीत होने एवं चिन्ता करनेकी कोई भी बात नहीं है। इस जगत्में—प्रकृतिके राज्यमें सभी कुछ अनित्य और क्षणभंगुर है। जो जन्मा है, वह मरेगा ही। जो बना है, वह बिगड़ेगा ही। द्वन्द्वात्मक जगत्में सुखके साथ दुःख, लाभके साथ हानि और जन्मके साथ मृत्यु लगी ही हुई है। यही संसारका स्वरूप है। इससे वस्तुतः चेतन आत्माका—जो हमारा असली स्वरूप है, कुछ भी भला-बुरा नहीं होता। आत्मा नित्य सत्य सनातन अजर अमर अविनाशी है। वह किसी भी अवस्थामें विकारको प्राप्त नहीं होता। भगवान्ने श्रीमद्भगवद्गीतामें कहा है—

**नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।**
**न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ॥**
**अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्य एव च ।**
**नित्यः सर्वगतः स्थाणुरचलोऽयं सनातनः ॥**
( २ । २३-२४ )

'न तो इस आत्माको शस्त्र काट सकते हैं, न अग्नि जला सकती है, न इसको जल भिगो सकता है और न पवन सुखा ही सकता है। यह न कभी कटनेवाला है, न कभी जलनेवाला है, न भींगनेवाला है और न सूखने ही वाला है। यह नित्य है, सर्वगत है, स्थाणु है, अचल है और सनातन है।'

आत्माके इस स्वरूपको ठीक समझ लेनेपर यह भलीभाँति निश्चय हो जाता है कि चाहे जितने भयानक बम फटें, चाहे जितनी आग लगे, चाहे जितनी बाढ़ आवे, चाहे जितने भूकम्प-तूफान आवें—इस नित्य अमर आत्माका उनसे कुछ भी नहीं बिगड़ सकता।

भारत आत्मस्वरूपमें स्थित—'स्वस्थ' आत्मज्ञानियों-का देश है। हमारा वेदान्तज्ञान केवल कहने-सुननेके लिये ही क्यों हो, वह तो जीवनमें उतरना चाहिये। अतएव चिन्ता-भय-शोक आदिका वास्तवमें कोई भी कारण नहीं है। सुन्दर सृजन हो या भयंकर महाप्रलय हो—आत्मा नित्य सच्चिदानन्द ही रहेगा।

दूसरे, भगवान्पर विश्वास करनेवालेकी दृष्टिमें भी डरने-घबरानेकी कोई आवश्यकता ही नहीं। सारा जगत्

भगवान्का लीलाक्षेत्र है और यहाँ होनेवाली प्रत्येक परिणामरूप घटना भगवान्की लीला है—नाटकमें सभी रसोंकी अपेक्षा और उपयोगिता होती है। करुण भी, रौद्र भी; शान्त भी, भयानक भी। प्रत्येक रसमें ही सुन्दर नाट्याभिनय है। जगत्‌रूपी नाट्यमञ्चपर नटवर भगवान्का यह नाटक नित्य चलता ही रहता है। यही सृष्टि—संसार है। विश्वासी भक्तको प्रत्येक नाम-रूपमें, प्रत्येक सुन्दर-भयंकर अभिनयमें अपने भगवान्को पहचानकर और उनकी विविध विचित्र नाट्य-भंगिमाको देख-देखकर पद-पदपर प्रसन्न होना चाहिये और यदि उस नाटकमें अपनेको भी किसी अभिनय करनेका आदेश मिला हो तो आदेशके अनुसार केवल प्रभुकी प्रसन्नताके लिये स्वाँगके अनुरूप नाट्य करना चाहिये। न हर्ष करना न शोक; न आसक्ति न निर्वेद; न घबराना चाहिये न फूलना। मङ्गलमय प्रसूतिगृहकी दीपशिखाकी अग्निमें और घोर श्मशानकी चिताग्निमें क्या अन्तर है? दोनों ही एक ही अग्निके दो लीलास्वरूप हैं। जहाँ जो रूप आवश्यक हो, वहाँ वैसी ही व्यवस्था करनी चाहिये। पर मनमें रखनी चाहिये—सदा सर्वत्र समता, सदा सर्वत्र भगवल्लीलाकी भावना।

सिद्धान्ततः यही परम सत्य होनेपर भी व्यवहारमें आवश्यकतानुसार यथासमय सब कुछ करना भी चाहिये। इसीलिये वर्तमानमें 'अनिष्टनाशक' और 'इष्ट-साधक' नवीन प्रारब्धके निर्माणके लिये यथासाध्य दैवी प्रयत्न करना उचित है। प्रसन्नताकी बात है, इस समय देशभरमें सभी प्रदेशोंसे छोटे-बड़े व्यक्तिगत और सामूहिक दैवी-साधन जोरोंसे चल रहे हैं। इनसे अवश्य ही बहुत कुछ संकट टलनेकी और शुभ परिणामके निर्माणकी पूरी सम्भावना है। पर इन अनुष्ठानोंके साथ-साथ हमें अपने आचरण-सुधारका भी प्रयत्न जोरोंसे करना चाहिये, जो समस्त अनिष्टके नाशके लिये परमावश्यक है। जैसे रोगनाशके लिये दवा तो की जाय, पर कुपथ्य न छोड़ा जाय तो रोगका समूल नाश नहीं होता। एक ओर दवासे रोग कुछ दबता है तो दूसरी ओर कुपथ्यसे नये-नये रोग पैदा होते और बढ़ते रहते हैं। यह सभी जानते हैं—दुःख-कष्ट पापके फल हैं। हम पापके प्रायश्चित्तके लिये और नवीन पुण्य-फल-निर्माणके लिये देवाराधन तो करें; पर साथ ही दुराचरण, पापकर्म भी करते रहें तो बुरे प्रारब्धका बनना कैसे बंद होगा? और कैसे हमें दुःखोंसे छुटकारा मिलेगा? अतएव भगवदाराधना तथा देवाराधनाके साथ-साथ काम-क्रोध-लोभजनित चोरी, कपट, छल, हिंसा, मिथ्याचार, ठगी, परस्वका हरण, व्यभिचार, असदाचार आदि दोषोंसे भी अवश्य बचना चाहिये। इन दोषोंसे बचकर दृढ़ श्रद्धाविश्वासपूर्वक निम्नलिखित साधन यथारुचि, यथासाध्य व्यक्तिगत या सामूहिक किये जायँगे तो यथायोग्य अवश्य ही शुभ फल प्राप्त होगा। इसमें तनिक भी संदेह नहीं है।

(१) हिंदू (वैदिक धर्मावलम्बी सनातनी, आर्यसमाजी तथा जैन, बौद्ध, सिख एवं अन्यान्य समस्त हिंदू-धर्म-सम्प्रदायी), मुसलमान, पारसी, ईसाई आदि सभी अपने-अपने धर्मानुसार निर्दोष भगवत्प्रार्थना, धर्म-सेवन, पवित्र आचरण, संयम, सेवा आदि करें।

(२) वेदाध्ययन, वेद-पारायण, धर्मग्रन्थ-पाठ, विष्णु-रुद्रयाग, गायत्रीपुरश्चरण, रुद्राभिषेक, रुद्रीपाठ, महामृत्युंजय-जाप, पुराण-पाठ आदिके अधिक-से-अधिक आयोजन हों।

(३) माता भगवतीके प्रसन्नार्थ नवचण्डी, शत-चण्डी, सहस्रचण्डी, लक्षचण्डी आदि अनुष्ठान हों। व्यक्तिगतरूपसे लोग अपने-अपने सुविधानुसार पाठ करें। नवार्णमन्त्रका जप करें, दुर्गानाम-जप करें-करावें। सम्पुटके मन्त्र 'कल्याण'के गतवर्षके ११वीं संख्याके पृष्ठ १३३५ पर छपे हैं।

(४) श्रीमद्भागवतके सप्ताह पारायण अधिक-से-

अधिक किये-कराये जायँ । वाल्मीकि-रामायणके नवाह्न-पारायण या सुन्दरकाण्डके पाठ किये-कराये जायँ । निम्नलिखित सम्पुट दिये जायँ तो अच्छा है ।

श्रीमद्भागवतमें सम्पुट—

**यत्कीर्तनं यत्स्मरणं यदीक्षणं**
**यद्वन्दनं यच्छ्रवणं यदर्हणम् ।**
**लोकस्य सद्यो विधुनोति कल्मषं**
**तस्मै सुभद्रश्रवसे नमो नमः ॥**

वाल्मीकिरामायणमें सम्पुट—

**आपदामपहर्तारं दातारं सर्वसम्पदाम् ।**
**लोकाभिरामं श्रीरामं भूयो भूयो नमाम्यहम् ॥**

( ५ ) श्रीरामचरितमानसके मासिक, नवाह्न, अखण्ड या यथारुचि यथासाध्य जिनसे जितना हो सके, पाठ करें, करावें । सम्पुटकी चौपाई गतवर्षके ११वें अंक पृष्ठ १३३५ पर छपी हैं ।

( ६ ) अपनी रुचि तथा श्रद्धाके अनुसार श्रीशंकर-जीके 'नमः शिवाय', भगवान् विष्णुके 'हरिःशरणम्' और श्रीगणेशजीके 'गं गणपतये नमः' मन्त्रका जप करें-करावें । भगवन्नामका कीर्तन अधिक-से-अधिक किया-कराया जाय ।

( ७ ) गौओंको चारा, घास, भूसा, दाना खिलाया जाय ।

( ८ ) गरीब, रोगी, दीन, बाढ़पीड़ित, विधवा स्त्री, अनाथ बालक, विद्यार्थी आदिकी सेवा-सहायता की जाय ।

( ९ ) गत वर्षके १२ वें अङ्कमें पृष्ठ १३९४ पर प्रकाशित 'नारायण-कवच'का और इसी विशेषाङ्कमें छपे—'अमोघ शिवकवच' 'श्रीशरभेश्वरका ( शिव ) कवच' और नीचे छपे हुए 'श्रीमहामृत्युंजय कवच', 'संकष्टनाशन विष्णुस्तोत्र' अथवा 'उपमन्युकृत शिवस्तोत्रम्' का पाठ यथारुचि संस्कृत जाननेवाले लोग स्वयं करें तथा करावें । ये सर्वोपद्रवनाशक बहुत लाभप्रद हैं ।

## श्रीमहामृत्युंजयकवचम्

श्रीदेव्युवाच

भगवन् सर्वधर्मज्ञ सृष्टिस्थितिलयात्मक ।
मृत्युंजयस्य देवस्य कवचं मे प्रकाशय ॥

श्रीईश्वर उवाच

शृणु देवि प्रवक्ष्यामि कवचं सर्वसिद्धिदम् ।
मार्कण्डेयोऽपि यद्धृत्वा चिरजीवी व्यजायत ॥
तथैव सर्वदिक्पाला अमरत्वमवाप्नुयुः ।
कवचस्य ऋषिर्ब्रह्मा छन्दोऽनुष्टुबुदाहृतम् ॥
मृत्युंजयः समुद्दिष्टो देवता पार्वतीपतिः ।
देहारोग्यबलायुष्ट्वे विनियोगः प्रकीर्तितः ॥
ॐ त्र्यम्बकं मे शिरः पातु ललाटं मे यजामहे ।
सुगन्धिं पातु हृदयं जठरं पुष्टिवर्धनम् ॥
नाभिमुर्वारुकमिव पातु मां पार्वतीपतिः ।
बन्धनादूरुयुग्मं मे पातु कामाङ्गनाशनः ॥
मृत्योर्जानुयुगं पातु दक्षयज्ञविनाशनः ।
जङ्घायुग्मं च मुक्षीय पातु मां चन्द्रशेखरः ॥
मामृताच्च पदद्वन्द्वं पातु सर्वेश्वरो हरः ।
असौ मे श्रीशिवः पातु नीलकण्ठश्च पार्श्वयोः ॥
ऊर्ध्वमेव सदा पातु सोमसूर्याग्निलोचनः ।
अधः पातु सदा शम्भुः सर्वापद्विनिवारणः ॥
वारुण्यामर्धनारीशो वायव्यां पातु शंकरः ।
कपर्दी पातु कौबेर्यामैशान्यां ईश्वरोऽवतु ॥
ईशानः सलिले पायादघोरः पातु कानने ।
अन्तरिक्षे वामदेवः पायात्तत्पुरुषो भुवि ॥
श्रीकण्ठः शयने पातु भोजने नीललोहितः ।
गमने त्र्यम्बकः पातु सर्वकार्येषु सुव्रतः ॥
सर्वत्र सर्वदेहं मे सदा मृत्युंजयोऽवतु ।
इति ते कथितं दिव्यं कवचं सर्वकामदम् ॥
सर्वरक्षाकरं सर्वग्रहपीडानिवारणम् ।
दुःस्वप्ननाशनं पुण्यमायुरारोग्यदायकम् ॥
त्रिसंध्यं यः पठेदेतन्मृत्युस्तस्य न विद्यते ।
लिखितं भूर्जपत्रे तु य इदं मे व्यधारयेत् ॥
तं दृष्ट्वैव पलायन्ते भूतप्रेतपिशाचकाः ।
डाकिन्यश्चैव योगिन्यः सिद्धगन्धर्वराक्षसाः ॥
बालग्रहादिदोषा हि नश्यन्ति तस्य दर्शनात् ।
उपग्रहाश्चैव मारीभयं चौराभिचारिणः ॥

इदं कवचमायुष्यं कथितं तव सुन्दरि ।
न दातव्यं प्रयत्नेन न प्रकाश्यं कदाचन ॥
( इति महामृत्युंजयकल्पे देवीश्वरसंवादे महामृत्युंजय-कवचं समाप्तम् )

[ इसके पाठ तथा धारण करनेसे सारे अशुभका नाश तथा शुभकी प्राप्ति होती है ]

## संकष्टनाशनविष्णुस्तोत्रम्

नारद उवाच—

पुनर्दैत्यं समायान्तं दृष्ट्वा देवाः सवासवाः ।
भयप्रकम्पिताः सर्वे विष्णुं स्तोतुं प्रचक्रमुः ॥

देवा ऊचुः—

नमो मत्स्यकूर्मादिनानास्वरूपैः
सदाभक्तकार्योद्यतायार्त्तिहन्त्रे ।
विधात्रादिसर्गस्थितिध्वंसकर्त्रे
गदाशङ्खपद्मारिहस्ताय तेऽस्तु ॥
रमावल्लभायासुराणां निहन्त्रे
भुजङ्गारियानाय पीताम्बराय ।
मखादिक्रियापाककर्त्रे विकर्त्रे
शरण्याय तस्मै नताः स्मो नताः स्मः ॥
नमो दैत्यसंतापितामर्त्यदुःखा-
चलध्वंसदम्भोलये विष्णवे ते ।
भुजङ्गेशतल्पेशयायार्कचन्द्र-
द्विनेत्राय तस्मै नताः स्मो नता स्मः ॥

नारद उवाच—

संकष्टनाशनं नाम स्तोत्रमेतत् पठेत्तु यः ।
स कदाचिन्न संकष्टैः पीड्यते कृपया हरेः ॥
संकष्टनाशनविष्णुस्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

## उपमन्युकृतशिवस्तोत्रम्

जय शंकर पार्वतीपते
मृड शम्भो शशिखण्डमण्डन ।
मदनान्तक भक्तवत्सल
प्रियकैलास दयासुधाम्बुधे ॥
सदुपायकथास्वपण्डितो
हृदये दुःखशरेण खण्डितः ।
शशिखण्डशिखण्डमण्डनं
शरणं यामि शरण्यमीश्वरम् ॥
महतः परितः प्रसर्पतस्तमसो
दर्शनभेदिनो भिदे ।
दिननाथ इव स्वतेजसा
हृदयव्योम्नि मनागुदेहि नः ॥
न वयं तव चर्मचक्षुषा
पदवीमप्युपवीक्षितुं क्षमाः ।
कृपयाभयदेन चक्षुषा
सकलेनेश विलोकयाशु नः ॥
त्वदनुस्मृतिरेव पावनी
स्तुतियुक्ता न हि वक्तुमीश सा ।
मधुरं हि पयः स्वभावतो
ननु कीदृक् सितशर्करान्वितम् ॥
सविषोऽप्यमृतायते भवान्
शवमुण्डाभरणोऽपि पावनः ।
भव एव भवान्तकः सतां
समदृष्टिर्विषमेक्षणोऽपि सन् ॥
अपि शूलधरो निरामयो
दृढवैराग्यरतोऽपि रागवान् ।
अपि भैक्ष्यचरो महेश्वर-
श्चरितं चित्रमिदं हि ते प्रभो ॥
वितरत्यभिवाञ्छितं दृशा
परिदृष्टः किल कल्पपादपः ।
हृदये स्मृत एव धीमते
नमतेऽभीष्टफलप्रदो भवान् ॥
सहसैव भुजङ्गपाशवान्
विनिगृह्णाति न यावदन्तकः ।
अभयं कुरु तावदाशु मे
गतजीवस्य पुनः किमौषधैः ॥
सविषैरिव भीमपन्नगै-
र्विषयैरेभिरलं परिक्षतम् ।
अमृतैरिव सम्भ्रमेण मा-
मभिषिञ्चाशु दयावलोकनैः ॥
मुनयो बहवोऽद्य धन्यतां
गमिताः स्वाभिमतार्थदर्शिनः ।
करुणाकर येन तेन माम-
वसन्नं ननु पश्य चक्षुषा ॥

प्रणमाम्यथ यामि चापरं
　　शरणं कं कृपणाभयप्रदम् ।
विरहीव विभो प्रियामयं
　　परिपश्यामि भवन्मयं जगत् ॥
बहवो भवतानुकम्पिताः
　　किमितीशान न मानुकम्पसे ।
दधता किमु मन्दराचलं
　　परमाणुः कमठेन दुर्धरः ॥
अशुचिं यदि मानुमन्यसे
　　किमिदं मूर्ध्नि कपालदाम ते ।
उत शाठ्यमसाधुसङ्गिनं
　　विषलक्ष्मासि न किं द्विजिह्वधृक् ॥
क दृशं विदधामि किं करो-
　　म्यनुतिष्ठामि कथं भयाकुलः ।
क नु तिष्ठसि रक्ष रक्ष मा-
　　मयि शम्भो शरणागतोऽस्मि ते ॥
विलुठाम्यवनौ किमाकुलः किमुरो
　　हन्मि शिरश्छिनद्मि वा ।
किमु रोदिमि रारटीमि किं
　　कृपणं मां न यदीक्षसे प्रभो ॥
शिव सर्वग शर्व शर्मद
　　प्रणतायाज दयां कुरुष्व मे ।
नम ईश्वर नाथ दिक्पते
　　पुनरेवेश नमो नमोऽस्तु ते ॥
शरणं तरुणेन्दुशेखरः
　　शरणं मे गिरिराजकन्यका ।
शरणं पुनरेव तावुभौ
　　शरणं नान्यदुपैमि दैवतम् ॥
उपमन्युकृतं स्तवोत्तमं
　　जपतः शम्भुसमीपवर्तिनः ।
अभिवाञ्छितभाग्यसम्पदः
　　परमायुः प्रददाति शंकरः ॥
उपमन्युकृतं स्तवोत्तमं
　　प्रजपेद्यस्तु शिवस्य संनिधौ ।
शिवलोकमवाप्य सोऽचिरात्
　　सह तेनैव शिवेन मोदते ॥

शिवस्तोत्रं सम्पूर्णम् ।

## रुद्राष्टकस्तोत्र

नमामीशमीशान निर्वाणरूपं । विभुं व्यापकं ब्रह्म वेदस्वरूपं ॥
निजं निर्गुणं निर्विकल्पं निरीहं । चिदाकारमाकाशवासं भजेऽहं ॥ १ ॥
निराकारमोंकारमूलं तुरीयं । गिरा ग्यान गोतीतमीशं गिरीशं ॥
करालं महाकाल कालं कृपालं । गुणागार संसारपारं नतोऽहं ॥ २ ॥
तुषाराद्रि संकाश गौरं गभीरं । मनोभूत कोटि प्रभा श्री शरीरं ॥
स्फुरन्मौलि कल्लोलिनी चारु गंगा । लसद्भालबालेन्दु कंठे भुजंगा ॥ ३ ॥
चलत्कुंडलं भ्रू सुनेत्रं विशालं । प्रसन्नाननं नीलकंठं दयालं ॥
मृगाधीशचर्माम्बरं मुण्डमालं । प्रियं शंकरं सर्वनाथं भजामि ॥ ४ ॥
प्रचंडं प्रकृष्टं प्रगल्भं परेशं । अखंडं अजं भानुकोटिप्रकाशं ॥
त्रयः शूल निर्मूलनं शूलपाणिं । भजेऽहं भवानीपतिं भावगम्यं ॥ ५ ॥
कलातीत कल्याण कल्पान्तकारी । सदा सज्जनानन्ददाता पुरारी ॥
चिदानंद संदोह मोहापहारी । प्रसीद प्रसीद प्रभो मन्मथारी ॥ ६ ॥
न यावद् उमानाथ पादारविन्दं । भजंतीह लोके परे वा नराणां ॥
न तावत्सुखं शान्ति संतापनाशं । प्रसीद प्रभो सर्वभूताधिवासं ॥ ७ ॥
न जानामि योगं जपं नैव पूजां । नतोऽहं सदा सर्वदा शंभु तुभ्यं ॥
जरा जन्म दुःखौघ तातप्यमानं । प्रभो पाहि आपन्न मामीश शंभो ॥ ८ ॥
श्लोक—रुद्राष्टकमिदं प्रोक्तं विप्रेण हरतोषये ।
　　ये पठन्ति नरा भक्त्या तेषां शम्भुः प्रसीदति ॥ ९ ॥

याद रक्खो—भगवान् शिव निजात्मस्वरूप, निरञ्जन, निराभास, निर्गुण, निर्विकार, निरामय, निरीह, नित्यसत्य, सर्वातीत, शब्दातीत, प्रकृतिपर, परात्पर, परतम, परमानन्द-मय, परब्रह्म हैं। वे सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र, सर्वोपरि, सर्वाश्रय, सर्वव्यापी, सर्वज्ञ, सर्वलोकमहेश्वर, सर्वनियन्ता, सर्वगत, सर्वशक्तिमान् लीलाविहारी हैं।

याद रक्खो—भगवान् शिवजी ही वेदरूप, वेदवेद्य, वेदज्ञान हैं, वे प्रणवरूप हैं। 'प्रणव' उनका वाच्य है, वे वाचक हैं। उन पञ्चानन प्रभुके उत्तरकी ओरके मुखसे अकार, पश्चिमके मुखसे उकार, दक्षिणके मुखसे मकार, पूर्वके मुखसे बिन्दु और मध्यके मुखसे नाद उत्पन्न हुआ है। इस प्रकार पाँचों मुखोंसे निर्गत इन्हीं सबके समग्ररूपमें 'ॐ' एकाक्षर बना है। समस्त नामरूपात्मक जगत्, स्त्री-पुरुषादि समस्त प्राणिसमुदाय तथा चारों वेद—सभी इस 'प्रणव' ( ॐ ) से ही व्याप्त है। यह ॐ शिव-शक्तिका बोधक है।

याद रक्खो—सृष्टि, स्थिति, संहार, लय और अनुग्रह—इन पाँच प्रकारकी क्रियाओंके रूपमें भगवान् शिवकी लीला निरन्तर होती रहती है। इनमें चिद्रूपका सम्बन्ध 'अनुग्रह' से, आनन्दरूपका 'लय' से और इच्छा-रूप, ज्ञानरूप तथा क्रियारूपका सम्बन्ध 'सृष्टि' 'स्थिति' और 'संहार'से है। इन्हीं पाँच रूपोंके प्रकाशक भगवान् शिवके—ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात नामक पाँच मुख हैं। इनमें ईशान तथा तत्पुरुषसे तुर्यातीत तथा तुर्यदशाकी एवं सद्योजात, वामदेव तथा अघोरसे जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्तिकी व्याप्ति है। इसी क्रमसे पञ्चमहाभूतोंकी व्याप्ति इनसे मानी जाती है।

याद रक्खो—भगवान् शिवकी पञ्च मूर्तियोंमें प्रथम मूर्ति क्रीड़ा करती है, दूसरी तपस्या करती है, तीसरी लोक-संहार करती है, चौथी प्रजासृष्टि करती है और पाँचवीं सद्वस्तुयुक्त समस्त संसारको आच्छन्न करके रखती है। ईशानमूर्ति सबकी प्रभु, सबमें वर्तमान, सृष्टि-प्रलय-रक्षा करनेवाली है।

याद रक्खो—भगवान् शिवकी ईशान नामक प्रथम मूर्ति साक्षात् प्रकृति-भोक्ता क्षेत्रज्ञ पुरुषमें अधिष्ठित है, तत्पुरुष नामक द्वितीय मूर्ति सत्त्वादि गुणोंके आश्रय भोग्य प्रकृतिमें अधिष्ठित है, तृतीय अघोर नामकी मूर्ति धर्म आदि अष्टाङ्ग-युक्त बुद्धिमें अधिष्ठित है, चतुर्थ वामदेव मूर्ति अहंकारमें अधिष्ठित है और पञ्चम सद्योजात मूर्ति मनमें अधिष्ठित है।

याद रक्खो—भगवान् शिवकी शर्व, भव, रुद्र, उग्र, भीम, ईशान, महादेव तथा पशुपति नामकी अष्टमूर्तियाँ क्रमशः पृथिवी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, सूर्य, चन्द्र, और क्षेत्रज्ञ ( यजमान ) में अधिष्ठित हैं। इन्हीं आठोंके रूपमें उनकी पूजा करनी चाहिये।

याद रक्खो—भगवान् परम शिवके तीन व्यूह हैं—और इकतीस प्रकार हैं—तीन व्यूहोंके नाम शिव, सदाशिव और महेश्वर हैं। शिव एक रूप है, सदाशिव पञ्च रूप और महेश्वर पञ्चविंशति रूप।

याद रक्खो—भगवान् शिवके दूसरे प्रकारसे चार व्यूह हैं—ब्रह्मा, काल, रुद्र और विष्णु। भगवान् शिव इन सबके आधार एवं शक्तिके भी आधार तथा प्रभव-स्थान हैं।

याद रक्खो—परात्पर परतम भगवान् शिव त्रिदेवगत रुद्र नहीं हैं। भगवान् शिवकी इच्छासे प्रकट रजोगुण रूप धारण करनेवाले ब्रह्मा, सत्त्वगुणरूप विष्णु एवं तमोगुणरूप रुद्र हैं, जो सृजन, रक्षण तथा संहारका कार्य करते हैं। ये तीनों वस्तुतः शिवकी ही अभिव्यक्ति हैं, इसलिये शिवसे पृथक् भी नहीं हैं। परात्पर परतम

सदाशिव, महाविष्णु आदि स्वरूपतः ही एक तत्त्व हैं। इनमें भेद-बुद्धि या ऊँच-नीचकी भावना करके राग-द्वेष-युक्त स्तुति-निन्दा करना पाप है तथा पतनका प्रत्यक्ष कारण है।

याद रक्खो—भगवान् शिव या रुद्र अनादिकालीन वैदिक देवता हैं; और इनकी लिङ्ग-पूजा भी सनातन है। न तो ये आधुनिक देव हैं, न लिङ्ग-पूजा ही आधुनिक या अनार्य-पूजा है। शिवलिङ्ग चिन्मय है, स्थूल अङ्गविशेष नहीं। चिन्मय आदिपुरुषका स्वरूप ही लिङ्ग है। जिनसे चराचर विश्वकी उत्पत्ति हुई है, वे ही सबके लिङ्ग या कारणस्वरूप हैं। लिङ्गपीठ अर्थात् प्रकृति पार्वती हैं और लिङ्ग चिन्मय परब्रह्म पुरुष हैं। पीठ अम्बामय तथा शिवलिङ्ग चिन्मय पुरुषमय है।

याद रक्खो—लिङ्गका अर्थ है चिह्न। जैसे सींग, थूहा, पूँछ, गलकम्बल—यों गौ-जातिके लिङ्ग हैं—

**'विषणी ककुद्मान् प्रान्ते बालधिः सास्नावानिति गोत्वे दृष्टं लिङ्गम्।'**

लिङ्ग कहते हैं—पहचान करनेवाले चिह्नको—'आकृति-जातिलिङ्गाख्या।' मूँछ पुरुषका लिङ्ग है—मूँछवाला पुरुष होता है, नारी नहीं; इसी प्रकार भगवान् शिवका परिचायक चिह्न है लिङ्ग। शिवपुराणमें शिवलिङ्गोंके जो रूप बताये हैं, उन्हें जानकर कोई यह नहीं कह सकता—यह मनुष्यका शिश्न है। वहाँ बताया है सबसे पहला लिङ्ग ज्योतिस्तम्भरूप है; जो प्रणव ( ॐ ) है। यह सूक्ष्म लिङ्ग प्रणवरूप तथा निष्कल है। स्थूल लिङ्ग सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड है।

याद रक्खो—शिवलिङ्गकी आकृति ब्रह्माण्डकी ही आकृति है, यह मानो ब्रह्माण्डका एक मानचित्र है। चराचरात्मक सम्पूर्ण जगत् इस ब्रह्माण्डरूप शिवलिङ्गमें है। एक शिवलिङ्गके पूजनसे ही सूर्य, चन्द्र, नारायण, लक्ष्मी सबकी पूजा सम्पन्न हो जाती है।

जैसे भगवान् विष्णुके अव्यक्त ईश्वररूपकी प्रतीक शालग्रामरूप पिण्डी है, वैसे ही भगवान् शिवके अव्यक्त ईश्वररूपकी प्रतिमा लिङ्गरूप पिण्डी है।

याद रक्खो—भगवान् शिव ही समस्त विद्याओंके—योग, ज्ञान, भक्ति, कर्म आदि परम कल्याणकारिणी विद्याओंके भण्डार जगद्गुरु हैं। वे केवल शिक्षा देनेवाले ही गुरु नहीं हैं, सभी विषयोंमें स्वयं आदर्शरूप हैं। वे परम योगाचार्य—योगेश्वर हैं। उन्हींके शिष्य-प्रशिष्योंके द्वारा योगका प्रसार-प्रचार तथा संरक्षण हुआ तथा होता है।

याद रक्खो—भगवान् शिव पूर्णतम योगेश्वर, महान् गम्भीर ज्ञानस्वरूप होनेपर भी अपनी साधुताका परिचय करानेवाले महान् सरलहृदय हैं। वे बहुत लम्बी-चौड़ी पूजा-उपासनाकी प्रतीक्षा न करके बहुत शीघ्र प्रसन्न हो जाते हैं, इसीसे उनका 'आशुतोष' नाम प्रसिद्ध है और प्रसन्न होकर वे परम अलभ्य वस्तु भी सहज ही दे डालते हैं—इसीसे वे 'औढरदानी' कहलाते हैं। वे सहज कल्पतरु हैं; उनसे जो मनुष्य, जो कुछ भी चाहता है, भगवान् शिव उसे वही दे देते हैं। उनके औढरदानी या आशुतोष होनेका यह अभिप्राय नहीं है कि उनमें बुद्धि और विवेककी कमी है। वस्तुतः समस्त विवेक, ज्ञान एवं बुद्धिके आधार ही भगवान् शिव हैं। वे ही जगद्गुरु-रूपमें समस्त ब्रह्माण्डके सम्पूर्ण देवर्षि-मुनि-मानवों-को ज्ञान दान देते हैं। यह तो भगवान् शंकरकी एक विशेष दयालुता है कि वे सबके मनोरथ पूर्ण करनेमें सदा तत्पर रहते हैं।

याद रक्खो—भगवान् शिव सदा ही मङ्गलमूर्ति हैं, कल्याणमय हैं। उनका अशिव वेष विषय-वैराग्यका आदर्श है, न कि पागलपनका। जो लोग भगवान् शिवको नशेबाज, भँगेड़ी, गँजेड़ी, पागल या मसानमें रहनेवाले औघड़ मात्र मानते हैं, वे अपनी ही सदाचार-

हीनताका शिवपर आरोप करके अपने दोषोंको ढकनेके लिये भगवान् शिवका सहारा लेकर अनर्थ करते हैं। जैसे व्यभिचारप्रिय लोग भगवान् श्रीकृष्णके परम पवित्र रासका रहस्य न समझकर प्रकारान्तरसे अपनी व्यभिचार-वृत्तिका समर्थन करते हैं, वैसे ही शिवके आचरणों-के अनुकरणका ढोंग रचकर असदाचारी लोग ऐसा कहते हैं। सच्चे शिवभक्तके लिये सदाचारी होना परमावश्यक है। जान-बूझकर अपवित्र आचरणको जीवनमें भरे रखनेवाला कोई भी शिवभक्त नहीं हो सकता।

याद रक्खो—त्रिगुणमय जगत् ही बन्धनरूप है, शिवके भजनसे मनुष्य गुणातीत हो जाता है—उसके तीनों गुण भस्म हो जाते हैं; इसीसे वे 'त्रिपुरारि' हैं। अभिमान-क्रोध आदि दोष ही सर्प हैं, इन सबको अपने वशमें करके भगवान् शंकरने अपना भूषण बना लिया है, इसीलिये वे 'सर्पभूषण' हैं। धर्म ही वृषभ है, वे नित्य धर्मपर आरूढ़ रहते हैं, इसीसे वृष-वाहन हैं। भगवान् शिवकी विभूति ही जगत्को यथार्थ विभूति प्रदान करती है, इसीसे वे 'विभूति' को सदा सारे शरीरपर लगाये रहते हैं। सम्पूर्ण चराचर भूत उन्हींके अधीन हैं, इसीसे वे 'भूतनाथ' हैं। उनका प्रत्येक अङ्ग, आभूषण आध्यात्मिक अर्थ रखता है।

याद रक्खो—भगवान् शिवका नाम परम मङ्गलमय, कल्याणमय, सर्वदुःखनाशक, सर्वसुखविधायक, सर्व-सिद्धिदाता और भोग-मोक्ष देनेवाला है। अतएव श्रद्धा-पूर्वक भगवान् शिवके एक नाम या पञ्चाक्षर 'नमः शिवाय' मन्त्रका जप करो और सहज ही आशुतोष शंकरकी कृपा प्राप्त करके कृतार्थ हो जाओ।

'शिव'

## क्षमा-प्रार्थना

बहुत दिनोंसे 'कल्याण' के सम्मान्य बहुत-से महानुभावोंका अनुरोध था कि 'संक्षिप्त शिवपुराण' नामक विशेषाङ्क प्रकाशित किया जाय। भगवान् श्रीशंकरकी कृपासे आज उस अनुरोधके अनुसार यह 'संक्षिप्त-शिवपुराण' निकल रहा है। हमारी यह नम्र प्रार्थना है कि वे महानुभाव विलम्बके लिये क्षमा करें। शिवपुराण एक प्रधान पुराण है। इसमें परात्पर परतम परब्रह्म प्रभुके कल्याणमय शिवस्वरूपके महत्त्व, तत्त्व, रहस्य, लीलाविहार, अवतार तथा उनकी पूजा-पद्धतिका बड़ा ही विशद वर्णन है। भगवान् शिवकी परात्परता, ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र—त्रिदेवोंकी एकता, शक्तिकी प्रधानता एवं शक्ति-शक्तिमान्‌की अभिन्नता, सत्सङ्ग, सदाचार, भक्ति, योग, ज्ञान आदिका बड़ा ही सुन्दर निरूपण इसमें किया गया है। 'कल्याण' के सम्मान्य पाठक-पाठिकाओंसे सविनय निवेदन है कि वे अपने जीवनको कल्याणमय—सुख-शान्तिमय बनाने तथा मानवजीवनकी सफलता प्राप्त करनेके लिये इस महान् ग्रन्थमें बताये हुए साधनोंको जीवनमें उतारनेका प्रयत्न करें। इसमें यद्यपि संक्षेप किया गया है, तथापि प्रायः सभी प्रधान कथाओंका सार-संकेत आ गया है। तत्त्व, साधन, पूजन आदिके निरूपण-प्रसङ्गोंको बहुत ही कम छोड़ा गया है।

इस आदरणीय पुराणके सार-संग्रहका बड़ी अच्छी भाषामें सुन्दर हिंदी भाषान्तर करनेवाले हैं हमारे सम्मान्य विद्वान् पाण्डेय पं० श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' महोदय और दूसरे पं० श्रीरामाधारजी शुक्ल शास्त्री महोदय। इन्होंने बड़ी सावधानी तथा लगनसे इस महान् कार्यको सम्पन्न किया है। पाठक देखेंगे कि स्थान-स्थानपर स्पष्टीकरणके लिये इन्होंने टिप्पणियाँ लगानेका भी स्तुत्य प्रयास किया है।

यह सारा श्रीशास्त्रीजी आदिके सत्प्रयासका फल है और उन्हींको इसका श्रेय है। इसमें जो भूलें रह गयी हैं, उनका सारा दायित्व अवश्य ही सम्पादकपर है और वे इसके लिये सविनय क्षमा-प्रार्थना कर रहे हैं। सारग्राही सज्जनोंको इसमें जो कुछ निर्दोष, प्रमाद-भूलसे रहित, श्रेष्ठ, सुन्दर तथा उपयोगी जान पड़े, वे कृपया उसीको ग्रहण करें।

चित्र सभी प्रसङ्गोंके नहीं दिये जा सके, बीच-बीचमें अड़चनें आती रहीं। सब चित्र प्रसगानुकूल लगे भी नहीं हैं, इन सब त्रुटियोंके लिये क्षमा-प्रार्थना है।

इस अङ्कमें पहले लेखादि देनेका विचार प्रायः नहीं था परंतु इधर पुराने विशेषाङ्क 'शिवाङ्क' के पुनः प्रकाशनका बड़ा

माँग थी, यद्यपि उसका पुनः प्रकाशन अभी सम्भव नहीं था। कुछ महानुभावोंने ऐसे सुझाव दिये थे कि पूरा 'शिवाङ्क' नहीं तो उसमें प्रकाशित अमुक-अमुक महत्त्वपूर्ण लेख ही प्रकाशित कर दिये जायँ। अतएव उनके अनुरोधके अनुसार इस अङ्कमें 'शिवाङ्क'में प्रकाशित आदरणीय विद्वानोंके, जिनमेंसे कई तो इस समय दिवंगत हो चुके हैं, महत्त्वपूर्ण कुछ लेख भी प्रकाशित किये जा रहे हैं। कुछ नये लेख भी हैं। आशा है 'कल्याण'के पाठक-पाठिकाओंको इससे लाभ तथा संतोष होगा।

'कल्याण'का जितना ऊँचा स्तर पहले था, उतना आजकल नहीं रहा—ऐसा कुछ महानुभावोंका मत है। हम भी इसे सत्य मानते हैं। इसका प्रधान कारण यह है कि हमलोगोंमें तो स्तरको ऊँचा उठानेकी योग्यता है नहीं, स्तरको ऊँचे बनाये रखनेवाले थे–हमारे परम आदरणीय विद्वान् लेखक महोदय; उनमेंसे हमारे दुर्भाग्यवश बहुत-से बहुत बड़े अनुभवी, प्रौढ़, गम्भीर, साधनसिद्ध या साधक विद्वान् दिवंगत हो चुके हैं। उनके रिक्त स्थानोंकी पूर्ति नहीं हो पायी है और उसकी सम्भावना भी प्रायः नहीं है। इसीसे उनके विचार आजकल प्रकाशित नहीं हो पा रहे हैं। यही कारण है स्तरके उतने ऊँचे न रहनेका। पर समयानुसार यह जैसा है, इसीसे जो कुछ लाभ मिलता है, उसे उठानेकी चेष्टा रहनी चाहिये। वास्तवमें यह सारा काम श्रीभगवान्का है, हमलोग नगण्य प्राणी क्या कर सकते हैं। भगवान्के मङ्गल-विधानके अनुसार ही सब कुछ हुआ है, हो रहा है और होगा। उन्हींकी प्रेरणासे 'कल्याण' निकला, चला, इसका प्रचार बढ़ा; अब जबतक इसके चलनेका उनका विधान है, चलता रहेगा। न चलनेका विधान होगा, तब बंद हो जायगा। हमलोग तो निमित्तमात्र हैं।

'कल्याण'के सभी ग्राहक-ग्राहिकाएँ, पाठक-पाठिकाएँ, अहैतुक प्रेमवश इसका प्रचार करनेवाले, 'कल्याण'से प्रीति एवं सहानुभूति रखनेवाले एवं खास करके 'कल्याण' में प्रकाशित साधन, सद्भाव, सदाचार, नियम आदिको सानन्द स्वयं ग्रहण करनेवाले, उन्हें यथासाध्य अपने जीवनमें उतारकर 'कल्याण'से सच्चा लाभ उठानेवाले सभी श्रेणियोंके महानुभाव तथा महिलाएँ हमारे लिये परम आदरणीय हैं। हम उन सबके चरणोंमें हृदयसे अभिवादन करते हैं।

साथ ही हम अपने उन सभी पूज्यचरण, परम सम्मान्य पवित्रहृदय संतों, महात्माओं, आचार्यों, विद्वानों और लेखकों तथा कवि महानुभावों एवं पवित्रहृदया माताओंके श्रीचरणोंमें भक्ति-श्रद्धासहित प्रणाम करते हुए, जानते तथा न जानते हुए बने तथा बननेवाले सभी छोटे-बड़े अपराधोंके लिये हाथ जोड़कर क्षमा चाहते हैं। 'कल्याण'के प्रचार-प्रसारमें हम उन्हींको प्रधान कारण मानते हैं; क्योंकि उन्हींके सद्भावपूर्ण तथा उच्चविचारयुक्त लेखोंसे ही 'कल्याण'को सदा शक्ति मिलती रहती है। इसीके साथ हम अपने विभागके तथा प्रेसके अपने उन सभी सम्मान्य साथी सहयोगियोंको भी सादर प्रणाम करते हैं, जिनके स्नेहभरे सहयोगसे यह पवित्र कार्य अबतक चला और चल रहा है। हम अपनी त्रुटियों तथा व्यवहारके दोषोंके लिये उन सबसे भी क्षमा चाहते हैं।

इस अङ्कके सम्पादन, चित्रनिर्माण, प्रूफ-संशोधन आदि कार्योंमें जिन-जिनसे हमें सहायता मिली है, उन सभीके प्रति हम अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करते हैं।

अन्तमें हम भगवान् शंकरके श्रीचरणोंमें पुनः अनन्त प्रणाम करके अपने समस्त अपराधोंके लिये क्षमा-याचना करते हैं—

वन्दे देवमुमापतिं सुरगुरुं वन्दे जगत्कारणं
वन्दे पन्नगभूषणं मृगधरं वन्दे पशूनां पतिम्।
वन्दे सूर्यशशाङ्कवह्निनयनं वन्दे मुकुन्दप्रियं
वन्दे भक्तजनाश्रयं च वरदं वन्दे शिवं शंकरम्॥
करचरणकृतं वाक्कायजं कर्मजं वा
श्रवणनयनजं वा मानसं वापराधम्।
विहितमविहितं वा सर्वमेतत् क्षमस्व
जय जय करुणाब्धे श्रीमहादेव शम्भो॥

प्रार्थी— हनुमानप्रसाद पोद्दार, चिम्मनलाल गोस्वामी — सम्पादक

## श्रीगीता और रामायणकी परीक्षाएँ

श्रीगीता और रामचरितमानस—ये दो ऐसे ग्रन्थ हैं, जिनको प्रायः सभी श्रेणीके लोग विशेष आदरकी दृष्टिसे देखते हैं। इसलिये समितिने इन ग्रन्थोंके द्वारा धार्मिक शिक्षा-प्रसार करनेके लिये परीक्षाओंकी व्यवस्था की है। उत्तीर्ण छात्रोंको पुरस्कार भी दिया जाता है। परीक्षाके लिये स्थान-स्थानपर केन्द्र स्थापित किये गये हैं। इस समय गीता-रामायण दोनोंके मिलाकर लगभग ३५० केन्द्र हैं। विशेष जानकारीके लिये नीचे पतेपर कार्ड लिखकर नियमावली मँगानेकी कृपा करें।

व्यवस्थापक—श्रीगीता-रामायण-परीक्षा-समिति गीता-भवन, पो० ऋषिकेश ( देहरादून )

## श्रीगीता-रामायण-प्रचार-संघ

श्रीमद्भगवद्गीता और श्रीरामचरितमानस—दोनों आशीर्वादात्मक प्रासादिक ग्रन्थ हैं। इनके प्रेमपूर्ण स्वाध्यायसे लोक-परलोक दोनोंमें कल्याण होता है। इन दोनों मङ्गलमय ग्रन्थोंके पारायणका तथा इनमें वर्णित आदर्श सिद्धान्त और विचारोंका अधिक-से-अधिक प्रसार हो—इसके लिये 'गीता-रामायण-प्रचार-संघ' दस वर्षोंसे चलाया जा रहा है। अबतक गीता-रामायणके पाठ करनेवालोंकी संख्या ३७,११५ से अधिक हो चुकी है। इन सदस्योंसे कोई शुल्क नहीं लिया जाता। सदस्योंको नियमितरूपसे गीता-रामचरितमानसका पठन, अध्ययन और विचार करना पड़ता है। इसके नियम और आवेदनपत्र मन्त्री—श्रीगीता-रामायण-प्रचार-संघ, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर ) को पत्र लिखकर मँगवा सकते हैं।

## साधक-संघ

देशके नर-नारियोंका जीवनस्तर यथार्थरूपमें ऊँचा हो, इसके लिये साधक-संघकी स्थापना की गयी है। इसमें भी सदस्योंको कोई शुल्क नहीं देना पड़ता। सदस्योंके लिये ग्रहण करनेके १२ और त्याग करनेके १६ नियम हैं। प्रत्येक सदस्यको .१९ नये पैसेमें एक डायरी दी जाती है, जिसमें वे अपने नियमपालनका ब्यौरा लिखते हैं। सभी कल्याणकामी स्त्री-पुरुषोंको स्वयं इसका सदस्य बनना चाहिये और अपने बन्धु-बान्धवों, इष्ट-मित्रों एवं साथी-संगियोंको भी प्रयत्न करके सदस्य बनाना चाहिये। आनन्दकी बात है कि इसके सदस्योंकी संख्या उत्तरोत्तर बढ़ रही है। नियमावली इस पतेपर पत्र लिखकर मँगवाइये—संयोजक 'साधक-संघ,' पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )

## प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकें भेजिये

( १ ) प्राचीन ग्रन्थोंकी सुरक्षाकी दृष्टिसे प्राचीन ग्रन्थोंका गीताप्रेसमें संग्रह किया जा रहा है। जिनके पास संस्कृत या हिन्दी प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थ या चित्र हों और जो देना चाहें, वे कृपया भेज दें। रेल या डाकखर्च गीताप्रेसकी ओरसे दिया जायगा।

( २ ) किन्हीं सज्जनके पास विक्रम संवत् १७०० से पूर्वकी या १७०० के कुछ ही वर्षों बादकी लिखी गो० श्रीतुलसीदासजी-रचित श्रीरामचरितमानसकी पूरी ( सातों काण्ड ) या अधूरी ( कुछ काण्ड ) प्रति हो तो वे कृपया हमें प्रदान करें। डाकखर्च यहाँसे दिया जायगा और हम बड़े कृतज्ञ होंगे।

व्यवस्थापक—गीताप्रेस, गोरखपुर

## आवश्यक प्रार्थना

भाईजी श्रीहनुमानप्रसादजी पत्रव्यवहार बहुत ही कम कर पाते हैं तथा सार्वजनिक सभाओं, उत्सवों-समारोहोंमें भी सम्मिलित होनेमें और लोगोंसे मिलने-जुलनेमें भी उन्हें बड़ी असुविधा है। अतएव सबसे प्रार्थना है कि बहुत आवश्यक होनेपर ही उनको व्यक्तिगत पत्र लिखें, पत्रका उत्तर देरसे पहुँचे या न पहुँचे तो क्षमा करें; सार्वजनिक सभाओं, उत्सव-समारोहोंमें बुलानेका कृपया आग्रह न करें और यहाँ मिलनेके लिये, पहलेसे स्वीकृति प्राप्त किये बिना, पधारनेका कष्ट भी कृपापूर्वक न करें। कोई सज्जन आ जायँ और उनसे मिलना न हो तो व्यर्थ कष्ट होगा, इसीसे यह प्रार्थना की गयी है।

व्यवस्थापक—गीताप्रेस, पो० गीताप्रेस ( गोरखपुर )

# आरती

आरति परम साम्ब-शंकरकी ।
सत्य सनातन शिव शुभकरकी ॥

आदि, अनादि, अनन्त, अनामय ।
अज, अविनाशी, अकल, कलामय ।
सर्वरहित नित सर्व-उरालय ।
मस्तक सुरसरिधर शशिधरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥

कर्ता, भर्ता, जगसंहारी ।
ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र तनुधारी ।
सर्वविकाररूप अविकारी ।
अग-जग-पालक प्रलयंकरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥

विश्वातीत विश्वगत स्वामी ।
द्रष्टा साक्षी अन्तर्यामी ।
काम-काल सब-जग-हित-कामी ।
अनघ-स्वरूप सकल अघहरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥

मुनि-मन-हरण मधुर शुचि सुंदर ।
अति कमनीय रूप सुषमावर ।
दिव्याम्बर रत्नाभूषणधर ।
सर्व-नयन-मन-हर सुखकरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥

विकट कराल पंचमुखधारी ।
मुण्डमाल विषधर भयकारी ।
हाथ कपाल श्मशान-विहारी ।
वेष अमंगल मंगलकरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥

भोगी, योगी, ध्यानी, ज्ञानी ।
जग-अभिमानाधार अमानी ।
आशुतोष अति औढरदानी ।
दैन्य-दुरित-दुर्गतिहर हरकी ।
आरति परम साम्ब-शंकरकी ॥